श्रीहरिः

# विषय-सूची


| अध्याय विषय | श्लोक | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|---|
| १–यदुकुलको ऋषियोंका शाप ··· | ··· २४ | ३ |
| २–वसुदेवजीको देवर्षि नारदका उपदेश | ··· ५५ | १० |
| ३–माया, मायासे पार होनेका उपाय तथा ब्रह्म और कर्मका निरूपण | ··· ५५ | २५ |
| ४–भगवान्‌के अवतारोंका वर्णन | ··· २३ | ४१ |
| ५–भक्तिहीन पुरुषोंकी गति और पूजा-विधिका वर्णन | ५२ | ५० |
| ६–श्रीकृष्ण और उद्धवके संवादका प्रारम्भ | ··· ५० | ६४ |
| ७–अवधूतोपाख्यानका प्रारम्भ | ··· ७४ | ७९ |
| ८–अवधूतोपाख्यानका मध्य | ··· ४४ | ९८ |
| ९–अवधूतोपाख्यानकी समाप्ति | ··· ३३ | ११० |
| ०–संसारका मिथ्यात्व-निरूपण | ··· ३७ | १२० |
| १–बद्ध, मुक्त और भक्तजनोंके लक्षण | ··· ४९ | १२९ |
| २–सत्सङ्गकी महिमा और कर्मानुष्ठान तथा कर्मत्यागकी विधिका वर्णन | ··· २४ | १४२ |
| ३–हंसोपाख्यान ··· | ··· ४२ | १५० |
| ४–भक्तिकी महिमा तथा ध्यानयोगका वर्णन | ··· ४६ | १६२ |
| ५–सिद्धियोंका वर्णन | ··· ३६ | १७४ |
| ६–विभूतियोंका वर्णन | ··· ४४ | १८४ |
| ७–वर्णाश्रम-धर्म-निरूपण ··· | ··· ५८ | १९५ |

| अध्याय | विषय | श्लोक | पृष्ठ-संख्या |
|---|---|---|---|
| १८ | वानप्रस्थ और संन्यासीके धर्म ··· ··· | ४८ | २१० |
| १९ | भक्तिके साधन और यम-नियमादिका वर्णन | ४५ | २२३ |
| २० | ज्ञानयोग, कर्मयोग और भक्तियोगका वर्णन | ३७ | २३५ |
| २१ | द्रव्य और देश आदिके गुण-दोषोंका वर्णन ··· | ४३ | २४५ |
| २२ | तत्त्वोंकी संख्या और पुरुष-प्रकृति-विवेक ··· | ६० | २५७ |
| २३ | एक तितिक्षु ब्राह्मणका इतिहास ··· ··· | ६२ | २७४ |
| २४ | सांख्ययोग ··· ··· | २९ | २९२ |
| २५ | तीनों गुणोंकी वृत्तियोंका निरूपण ··· | ३६ | २९९ |
| २६ | ऐल गीत ··· ··· | ३५ | ३०८ |
| २७ | क्रियायोगका वर्णन ··· ··· | ५५ | ३१७ |
| २८ | परमार्थनिरूपण ··· ··· | ४४ | ३३१ |
| २९ | भागवत-धर्म-निरूपण और उद्धवजीका बदरिकाश्रम-गमन ··· ··· | ४९ | ३४४ |
| ३० | यदुवंश-विनाश ··· ··· | ५० | ३५८ |
| ३१ | श्रीभगवान्‌का स्वधाम-गमन ··· ··· | २८ | ३७१ |
| | कुल श्लोक सं० | १३६७ | |




# प्रथम संस्करणका निवेदन

यह प्रसिद्ध है कि वेदोंका विभाग, ब्रह्मसूत्र, महाभारत और अन्यान्य महापुराणोंकी रचना करनेपर भी जब श्रीव्यास-देवजीको शान्ति नहीं मिली, तब उन्होंने प्रेमावतार भगवद्भक्त-शिरोमणि देवर्षि नारदजीके उपदेशसे अन्तमें श्रीमद्भागवतकी रचना की, जिससे उन्हें शान्ति प्राप्त हुई। श्रीमद्भागवत स्कन्द, पद्म आदि पुराणोंसे छोटा होनेपर भी वस्तुतः अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण है। कुछ अनुभवी महानुभावोंके मतमें तो यह पुराण वेदोंकी समता रखनेवाला है और भगवान्‌को अत्यन्त ही प्रिय है। इसमें ज्ञान, भक्ति, कर्म, योग आदिके साथ ही भगवान्‌के अद्भुत चरित्रोंका ऐसा सुन्दर वर्णन है कि जिसको पढ़ते-पढ़ते मनुष्य आनन्द-सागरमें डूबने लगता है। विद्वानों-की बुद्धिकी परीक्षा भी अन्य ग्रन्थोंमें नहीं होकर इसीमें होती है, इसीसे 'विद्यावतां भागवते परीक्षा' प्रसिद्ध है। वैष्णव-आचार्यों-ने तो वेद, गीता और ब्रह्मसूत्रकी प्रस्थानत्रयीके साथ भागवतको जोड़कर उसको 'प्रस्थानचतुष्टय' बना दिया है। उनके मतमें भागवतके बिना प्रस्थानत्रयी अपूर्ण है। श्रीमद्भागवतमें कुल बारह स्कन्ध हैं, बारहों ही रससे पूर्ण हैं। जिनमें दशम और एकादश तो सर्वोपरि हैं। दशममें पूर्णपुरुषोत्तम भगवान् श्रीकृष्णकी मधुर लीलाओंका वर्णन है और एकादशमें उनके परमानन्द और परम शान्ति प्रदान करनेवाले उपदेशोंका।

जिस प्रकार गीतामें भगवान्‌ने भक्तश्रेष्ठ सखा अर्जुनकी भक्तिपर रीझकर उसके सामने अपना दिल खोलकर रख दिया है, इसी प्रकार एकादशमें भक्तप्रवर सखा उद्धवको उन्होंने विस्तारपूर्वक विविध उपदेश दिये हैं। एकादश स्कन्धके कुल ३१ अध्यायोंमें—अध्याय ७ से लेकर २९ तक पूरे तेईस अध्यायोंमें केवल श्रीकृष्ण-उद्धव-संवाद ही है। इसके सिवा श्रीवासुदेव-नारद-संवादमें राजा निमि और नौ योगेश्वरोंका भी बड़ा ही उपदेशपूर्ण कथनोपकथन है। एकादश स्कन्धके उपदेशोंकी वर्णन-शैली बड़ी ही सुगम, सुबोध और हृदयग्राही है। अवधूतके चौबीस गुरुओंका इतिहास इसीमें है। इस स्कन्धके उपदेशोंमेंसे कुछको भी कार्यान्वित कर लेनेसे मनुष्य-जीवन सहज ही सफल हो सकता है। इसीसे महात्माओंने इसको 'मुक्ति-स्कन्ध' कहा है।

कल्याणकामी पाठक-पाठिकागण इस एकादश स्कन्धको प्रेमसे पढ़कर यथार्थ लाभ उठावें और इसका प्रचारकर पुण्य और यशके भागी हों। यह स्मरण रखना चाहिये कि सच्चा लाभ और प्रचार उपदेशोंको कार्यान्वित करनेमें ही है।

यह जानकर सबको प्रसन्नता होनी चाहिये कि गीताप्रेस-की ओरसे श्रीमद्भागवतके बारहों स्कन्धोंका इसी प्रकार मूल-सहित सरल हिन्दी-भाषान्तर प्रकाशित करनेका प्रबन्ध हो रहा है। कुछ स्कन्धोंका अनुवाद हो चुका है। शेषका अनुवाद होनेपर पूरा ग्रन्थ प्रकाशित किया जा सकेगा।

हनुमानप्रसाद पोद्दार



# द्वितीय संस्करणका निवेदन

आनन्दकन्द श्रीकृष्णचन्द्रके कृपाकटाक्षसे श्रीमद्भागवतके एकादश स्कन्धका द्वितीय संस्करण प्रकाशित किया जा रहा है। पूर्वसंस्करणमें कुछ अनुवादकी भूलें रह गयी थीं। इस वार उन्हें यथासाध्य सुधारनेका प्रयत्न किया गया है। इसके सिवा गवर्नमेण्ट संस्कृत कालिज वनारसके प्रिंसिपल महामहोपाध्याय पं० श्रीगोपीनाथजी कविराजकी सम्मतिसे एक प्राचीन हस्तलिखित प्रतिसे पाठान्तर भी दिये गये हैं। यह प्रति सरस्वतीपुस्तकालय काशीमें है और इस समय श्रीमद्भागवतकी जितनी हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हैं उनमें सबसे प्राचीन समझी जाती है। इसकी लिपिको देखकर पुरातत्त्वज्ञोंका अनुमान है कि यह प्रति प्रायः आठ सौ वर्ष पुरानी है। कुछ लोगोंका ऐसा विचार है कि श्रीमद्भागवत भगवान् व्यासकी रची हुई नहीं है, इसके रचयिता बोपदेवजी हैं। परन्तु प्रत्नवेत्ताओंके कथनानुसार इस प्रतिका लेखनकाल बोपदेवजीके जन्मसे पूर्व सिद्ध होता है। इससे उनका विचार भ्रमपूर्ण ठहरता है और इस ग्रन्थरत्नकी प्राचीनता प्रमाणित होती है। आशा है प्रेमी पाठकोंको हमारा यह प्रयास रुचिकर होगा।

प्रकाशक

॥ श्रीहरिः ॥

श्रीमद्भागवतान्तर्गत

# एकादश स्कन्ध



निरस्तनिखिलालोकं लोकालोकं महौजसम् ।
पूर्णानन्दं किमपि तन्नीलरत्नमहं भजे ॥



ॐ

# पहला अध्याय

## यदुकुलको ऋषियोंका शाप

श्रीबादरायणिरुवाच

कृत्वा दैत्यवधं कृष्णः सरामो यदुभिर्वृतः ।
भुवोऽवतारयद्भारं जविष्ठं जनयन्कलिम् ॥ १ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले-हे राजन् ! बलरामजीके सहित तथा यादवोंसे घिरे हुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने दैत्योंको मारकर और [कौरव-पाण्डवोंमें] घोर युद्ध (महाभारत) कराकर पृथिवीका भार उतार दिया ।

ये कोपिताः सुबहु पाण्डुसुताः सपत्नै-
र्दुर्द्यूतहेलनकचग्रहणादिभिस्तान् ।
कृत्वा निमित्तमितरेतरतः समेता-
न्हत्वा नृपान्निरहरत्क्षितिभारमीशः ॥ २ ॥

कपट-द्यूत, अपमान और द्रौपदीके केश खींचने आदिके कारण जो अपने शत्रुओं (कौरवों) से अत्यन्त क्रुद्ध हो गये थे

उन पाण्डवोंको निमित्त बनाकर दोनों ओरसे युद्धमें आये हुए राजाओंको मारकर भगवान्‌ने पृथिवीका भार हर लिया ।

भूभारराजपृतना यदुभिर्निरस्य
गुप्तैः स्वबाहुभिरचिन्तयदप्रमेयः ।
मन्येऽवनेर्ननु गतोऽप्यगतं हि भारं
यद्यादवं कुलमहो अविषह्यमास्ते ॥ ३ ॥

अपनी भुजाओंसे सुरक्षित यादवोंद्वारा पृथिवीकी भारभूत अन्य राजाओंकी सेनाका संहार कराकर अप्रमेय भगवान् श्रीकृष्णने विचारा कि अभी तो मैं पृथिवीका भार उतर जानेपर भी नहीं उतरेके समान ही समझता हूँ, क्योंकि अभी असह्य यादवकुल तो बना ही हुआ है ।

नैवान्यतः परिभवोऽस्य भवेत्कथञ्चि-
न्मत्संश्रयस्य विभवोन्नहनस्य नित्यम् ।
अन्तःकलिं यदुकुलस्य विधाय वेणु-
स्तम्बस्य वह्निमिव शान्तिमुपैमि धाम ॥ ४ ॥

नित्य मेरे आश्रित रहनेवाले और वैभवसे उच्छृङ्खल हुए इस यदुकुलका दमन किसी दूसरेसे कदापि नहीं हो सकता । इसलिये बाँसोंके वनमें उत्पन्न हुए अग्निके समान इनमें पारस्परिक कलह उत्पन्न कर मैं शान्तिपूर्वक अपने धामको जाऊँगा ।

एवं व्यवसितो राजन्सत्यसंकल्प ईश्वरः ।
शापव्याजेन विप्राणां संजह्रे स्वकुलं विभुः ॥ ५ ॥

हे राजन्! सत्यसंकल्प और सर्वसमर्थ परमेश्वर भगवान् कृष्णने इस प्रकार निश्चय कर ब्राह्मणोंके शापके बहाने अपने कुलका संहार किया।

स्वमूर्त्या लोकलावण्यनिर्मुक्त्या लोचनं नृणाम्।
गीर्भिस्ताः स्मरतां चित्तं पदैस्तानीक्षतां क्रियाः ॥ ६ ॥
आच्छिद्य कीर्तिं सुश्लोकां वितत्य ह्यञ्जसा नु कौ।
तमोऽनया तरिष्यन्तीत्यगात्स्वं पदमीश्वरः ॥ ७ ॥

संसारके सौन्दर्यको तिरस्कृत करनेवाली अपनी मूर्तिसे लोगोंके नेत्रों तथा अपनी दिव्यवाणी ( उपदेश ) से उन वाणियोंका स्मरण करनेवाले भक्तजनोंके चित्तोंको अपने वशमें करके और अपने चरणचिह्नोंसे उनका दर्शन करनेवालोंकी अन्य क्रियाओंको रोककर तथा अपनी कविजनकीर्तित कमनीय कीर्तिका लोकमें इस विचारसे विस्तार कर कि इसके द्वारा लोग अनायास अज्ञानान्धकारके पार हो जायँगे, भगवान् अपने धामको चले गये।

राजोवाच

ब्रह्मण्यानां वदान्यानां नित्यं वृद्धोपसेविनाम्।
विप्रशापः कथमभूद्‌वृष्णीनां कृष्णचेतसाम् ॥ ८ ॥

राजा परीक्षितने कहा—भगवन्! जो बड़े ब्राह्मणभक्त, उदार और नित्य गुरुजनोंकी सेवा करनेवाले थे तथा जिनका चित्त सदा कृष्णमें ही रत रहता था उन यादवोंको ब्राह्मणोंका शाप कैसे हुआ?

यन्निमित्तः स वै शापो यादृशो द्विजसत्तम।
कथमेकात्मनां भेद एतत्सर्वं वदस्व मे ॥ ९ ॥

हे द्विजश्रेष्ठ ! वह शाप जैसा था और जो उसका कारण था तथा कैसे उन एकचित्त यादवोंमें फूट पड़ी ? ये सब बातें मुझसे कहिये ।

श्रीशुक उवाच[1]

बिभ्रद्वपुः सकलसुन्दरसंनिवेशं
कर्माचरन्भुवि सुमङ्गलमाप्तकामः ।
आस्थाय धाम रममाण उदारकीर्तिः
संहर्तुमैच्छत कुलं स्थितकृत्यशेषः ॥१०॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! जिसमें सम्पूर्ण सुन्दर सामग्रियोंका समावेश है ऐसा [ अति सुन्दर ] शरीर धारण कर पूर्णकाम होनेपर भी लोकमें अनेकों मंगलकृत्य करते हुए तथा श्रीद्वारकापुरीमें रहकर लीला-विहार करते हुए उदारकीर्ति भगवान् कृष्णने अपने कुलका नाश करनेकी इच्छा की, क्योंकि अब उनके लिये यही कार्य शेष रह गया था ।

कर्माणि पुण्यनिवहानि सुमङ्गलानि
गायज्जगत्कलिमलापहराणि कृत्वा ।
कालात्मना निवसता यदुदेवगेहे
पिण्डारकं समगमन्मुनयो विसृष्टाः[2] ॥११॥

विश्वामित्रोऽसितः कण्वो दुर्वासा भृगुरङ्गिराः ।
कश्यपो वामदेवोऽत्रिर्वसिष्ठो नारदादयः ॥१२॥

१-पा०—'श्रीबादरायणिरुवाच' ।
२-पा०—'निसृष्टाः' ।

वसुदेवजीके यहाँ कालरूपसे विराजमान भगवान् श्रीकृष्णने ऐसे अनेकों मंगलमय पुण्यकर्म किये जिनका गान करनेसे ही संसारके कलि-कलुष शान्त हो जाते हैं। [ उन कर्मोंको करानेके लिये आये हुए ] विश्वामित्र, असित, कण्व, दुर्वासा, भृगु, अंगिरा, कश्यप, वामदेव, अत्रि, वसिष्ठ और नारद आदि मुनिजन भगवान्‌से विदा होकर पिण्डारकक्षेत्रमें जाकर रहने लगे।

क्रीडन्तस्तानुपव्रज्य कुमारा यदुनन्दनाः।
उपसंगृह्य पप्रच्छुरविनीता विनीतवत् ॥१३॥
ते वेषयित्वा स्त्रीवेषैः साम्बं जाम्बवतीसुतम्।
एषा पृच्छति वो विप्रा अन्तर्वत्न्यसितेक्षणा ॥१४॥
प्रष्टुं विलज्जती साक्षात्प्रब्रूतामोघदर्शनाः।
प्रसोष्यन्ती पुत्रकामा किंस्वित्संजनयिष्यति ॥१५॥

[ एक दिन ] वहाँ खेलते हुए यदुवंशके कुछ दुर्विनीत बालकोंने जाम्बवतीके पुत्र साम्बका स्त्रीवेश बनाकर उन मुनीश्वरोंके पास जा अति विनीत पुरुषोंके समान उनके चरण स्पर्शकर पूछा, 'हे विप्रगण! यह श्यामलोचना सुन्दरी गर्भवती है; यह आपसे ( हमारे द्वारा ) एक बात पूछना चाहती है क्योंकि स्वयं पूछनेमें इसे लज्जा मालूम होती है। हे अमोघदर्शन मुनिगण! यह पुत्रकामा बाला अब प्रसव करनेवाली है, आप बतलाइये यह कौन-सी सन्तान उत्पन्न करेगी [ पुत्र या कन्या ? ]'

एवं प्रलब्धा मुनयस्तानूचुः कुपिता नृप।
जनयिष्यति वो मन्दा मुसलं कुलनाशनम् ॥१६॥

हे राजन्! उनकी इस वञ्चनासे कुपित होकर मुनियोंने

कहा—'रे मन्दमति बालको ! यह तुम्हारे कुलका नाश करनेवाला एक मूसल जनेगी ।'

तच्छ्रुत्वा तेऽतिसन्त्रस्ता विमुच्य सहसोदरम् ।
साम्बस्य ददृशुस्तस्मिन्मुसलं खल्वयस्मयम्[1] ॥१७॥

यह सुनते ही वे बालक अत्यन्त डर गये और उन्होंने तुरन्त ही साम्बका पेट खोलकर देखा तो वास्तवमें उसमें एक लोहेका मूसल मिला ।

किं कृतं मन्दभाग्यैर्नः किं वदिष्यन्ति नो जनाः ।
इति विह्वलिता गेहानादाय मुसलं ययुः ॥१८॥

तब वे 'हम मन्द-भाग्योंने क्या किया, हमारे बड़े-बूढ़े हमें क्या कहेंगे ?' इस प्रकार चिन्ता करते हुए उस मूसलको लेकर घरको चले गये ।

तच्चोपनीय[2] सदसि परिम्लानमुखश्रियः ।
राज्ञ आवेदयाञ्चक्रुः सर्वयादवसन्निधौ ॥१९॥

तदनन्तर, जिनके मुखकी कान्ति अति मलिन हो गयी है; ऐसे वे यादवकुमार उस मूसलको लेकर राजसभामें आये और समस्त यादवोंके समीप राजा उग्रसेनसे वह सारा प्रसंग कह सुनाया ।

श्रुत्वामोघं विप्रशापं दृष्ट्वा च मुसलं नृप ।
विस्मिता भयसंत्रस्ता बभूवुर्द्वारकौकसः ॥२०॥

हे राजन् ! ब्राह्मणोंका अमोघ शाप सुनकर और उस मूसलको देखकर समस्त द्वारकावासी विस्मित होकर भयसे व्याकुल हो गये ।

१-पा०—'खल्वयोमयम्' । २-पा०—'तं चोपनीय' ।

तच्चूर्णयित्वा मुसलं यदुराजः स आहुकः ।
समुद्रसलिले प्रास्यल्लोहं चास्यावशेषितम् ॥२१॥

तब यदुराज उग्रसेनने उस मूसलका चूरा कराकर उसे और बाकी बचे हुए लोहेके टुकड़ोंको समुद्रमें फिकवा दिया ।

कश्चिन्मत्स्योऽग्रसील्लोहं चूर्णानि तरलैस्ततः ।
उह्यमानानि वेलायां लग्नान्यासन्किलैरकाः ॥२२॥

उस लोहेके टुकड़ेको कोई मत्स्य निगल गया तथा मूसलका चूरा तरंगोंसे बहकर समुद्रतटपर लग गया । उससे वहाँ सेंठे उपज आये।

मत्स्यो गृहीतो मत्स्यघ्नैर्जालेनान्यैः सहार्णवे ।
तस्योदरगतं लोहं स शल्ये लुब्धकोऽकरोत् ॥२३॥

उस मत्स्यको दूसरी मछलियोंके साथ मछेरोंने जालमें पकड़ लिया और उसके पेटमें जो लोहेका टुकड़ा था उसे उस [ जरा नामक ] व्याधने अपने बाणकी नोकपर लगा लिया ।

भगवाञ्ज्ञातसर्वार्थ ईश्वरोऽपि तदन्यथा ।
कर्तुं नैच्छद्विप्रशापं कालरूप्यन्वमोदत ॥२४॥

इन सब बातोंको जाननेवाले भगवान्ने उस विप्र-शापको बदलनेमें समर्थ होकर भी उसे अन्यथा करना न चाहा, प्रत्युत उन कालरूप प्रभुने उसका अनुमोदन ही किया ।

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥



१–पा०—'तं चूर्णयित्वा'। २–पा०—'लौहं शूलेषु'।

# दूसरा अध्याय

## वसुदेवजीको देवर्षि नारदका उपदेश

श्रीशुक उवाच

गोविन्दभुजगुप्तायां द्वारवत्यां कुरूद्वह ।
अवात्सीन्नारदोऽभीक्ष्णं कृष्णोपासनलालसः ॥ १ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे कुरुकुलनन्दन ! भगवान् कृष्णकी भुजाओंसे सुरक्षित द्वारकापुरीमें देवर्षि नारद श्रीकृष्णोपासनाकी लालसासे प्रायः सदा ही रहा करते थे ।

को नु राजन्निन्द्रियवान्मुकुन्दचरणाम्बुजम् ।
न भजेत्सर्वतोमृत्युरुपास्यममरोत्तमैः ॥ २ ॥

हे राजन् ! सब ओर मृत्युसे घिरा हुआ ऐसा कौन इन्द्रियवान् प्राणी होगा जो भगवान् मुकुन्दके सुरवरसंसेव्य चरण-कमलोंको न भजेगा ?

तमेकदा तु देवर्षिं वसुदेवो गृहागतम् ।
अर्चितं सुखमासीनमभिवाद्येदमब्रवीत् ॥ ३ ॥

एक दिन अपने घर पधारे हुए देवर्षि नारदकी पूजा कर श्रीवसुदेवजी सुखपूर्वक आसनपर बैठे हुए देवर्षिको प्रणाम कर इस प्रकार कहने लगे ।

वसुदेव उवाच

भगवन्भवतो यात्रा स्वस्तये सर्वदेहिनाम् ।
कृपणानां यथा पित्रोरुत्तमश्लोकवर्त्मनाम् ॥ ४ ॥

१–प्राचीन प्रतिमें नहीं हैं ।

वसुदेवजी बोले-भगवन्! पुत्रोंके लिये पिता-माताके और दीन-दुखियोंके लिये भगवत्परायण महात्माओंके आगमनके समान आपका आगमन समस्त पुरुषोंके कल्याणके लिये ही होता है।

भूतानां देवचरितं दुःखाय च सुखाय च।
सुखायैव हि साधूनां त्वादृशामच्युतात्मनाम्॥ ५॥

देवताओंके चरित्र प्राणियोंके सुख-दुःख दोनोंहीके कारण होते हैं परन्तु आप-जैसे भगवत्प्राण साधुपुरुषोंके आचरण उनके सुखके ही हेतु होते हैं।

भजन्ति ये यथा देवान्देवा अपि तथैव तान्।
छायेव कर्मसचिवाः साधवो दीनवत्सलाः॥ ६॥

देवताओंको जो पुरुष जिस प्रकार भजते हैं वे देवगण भी उन्हें वैसा ही फल देते हैं; वे तो छायाके समान कर्मोंका अनुसरण करनेवाले हैं, किन्तु साधुजन [ स्वभावसे ही ] दीनोंपर कृपा करनेवाले होते हैं।

ब्रह्मंस्तथापि पृच्छामो धर्मान्भागवतांस्तव।
याञ्छ्रुत्वा श्रद्धया मर्त्यो मुच्यते विश्वतो भयात्॥ ७॥

ब्रह्मन्! [ यद्यपि आपके दर्शनमात्रसे ही मैं पवित्र हो गया हूँ ] तथापि आपसे भागवत-धर्मोंके विषयमें पूछना चाहता हूँ, जिनका श्रद्धापूर्वक श्रवण करनेसे मनुष्य सर्वथा भयसे मुक्त हो जाता है।

१-पा०—'देवांस्तांस्तथैव विमत्सराः'। २-पा०—'सर्वतः'।

अहं किल पुरानन्तं प्रजार्थो भुवि मुक्तिदम् ।
अपूजयं न मोक्षाय मोहितो देवमायया ॥ ८ ॥

मैंने देवमायासे मोहित होकर अपने पूर्वजन्ममें मुक्तिप्रद भगवान्का संतानके लिये ही पूजन किया था, मोक्षके लिये नहीं ।

यथा विचित्रव्यसनाद्भवद्भिर्विश्वतो भयात् ।
मुच्येम ह्यञ्जसैवाद्धा तथा नः शाधि सुव्रत ॥ ९ ॥

अतः हे सुव्रत ! आप हमें ऐसा उपदेश दीजिये जिससे हम नाना प्रकारके दुःखोंसे पूर्ण और सब ओर भयोंसे व्याप्त इस संसारसे अनायास ही मुक्त हो जायँ ।

श्रीशुक उवाच

राजन्नेवं कृतप्रश्नो वसुदेवेन धीमता ।
प्रीतस्तमाह देवर्षिर्हरेः संस्मारितो गुणैः ॥१०॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! बुद्धिमान् वसुदेवजीके इस प्रकार प्रश्न करनेपर भगवान्के गुणोंसे उनका स्मरण कराये हुए देवर्षि नारदजी प्रसन्न होकर उनसे बोले ।

नारद उवाच

सम्यगेतद्व्यवसितं भवता सात्वतर्षभ ।
यत्पृच्छसे भागवतान्धर्मांस्त्वं विश्वभावनान् ॥११॥

नारदजी बोले—हे यादवश्रेष्ठ ! आपका यह विचार बहुत ठीक है कि आप संसारको पवित्र करनेवाले भागवत-धर्म पूछ रहे हैं ।

श्रुतोऽनुपठितो ध्यात आदृतो वानुमोदितः ।
सद्यः पुनाति सद्धर्मो देव विश्वद्रुहोऽपि हि ॥१२॥

हे वसुदेव ! श्रवण, पठन, स्मरण, आदर अथवा अनुमोदन किये जानेपर यह भागवत-धर्म तत्काल ही विश्वके द्रोहीको भी पवित्र कर देता है ।

त्वया परमकल्याणः पुण्यश्रवणकीर्तनः ।
स्मारितो भगवानद्य देवो नारायणो मम ॥१३॥

जिनके चरित्र अथवा नाम सुनने या गान करनेसे ही पवित्र करनेवाले हैं उन परम कल्याणकारी भगवान् नारायणका आज तुमने मुझे स्मरण करा दिया है ! [ यह मेरे ऊपर बड़ा उपकार किया है । ]

अत्राप्युदाहरन्तीममितिहासं पुरातनम् ।
आर्षभाणां च संवादं विदेहस्य महात्मनः ॥१४॥

इस विषयमें महात्मा राजा विदेह और ऋषभ-पुत्रोंके संवाद-रूप इस प्राचीन इतिहासका उदाहरण देते हैं ।

प्रियव्रतो नाम सुतो मनोः स्वायम्भुवस्य यः ।
तस्याग्नीध्रस्ततो नाभिर्ऋषभस्तत्सुतः स्मृतः ॥१५॥

स्वायम्भुवमनुके जो प्रियव्रत नामक पुत्र थे उनसे आग्नीध्रका जन्म हुआ । तथा आग्नीध्रके नाभि और नाभिके ऋषभजी हुए ।

तमाहुर्वासुदेवांशं मोक्षधर्मविवक्षया ।
अवतीर्णं सुतशतं तस्यासीद्वेदपारगम्[1] ॥१६॥

कहते हैं, भगवान् वासुदेवके अंशने ही मोक्षधर्मका उपदेश

१–पा०—'ब्रह्मपारगम्' ।

करनेके लिये ऋषभजीके रूपमें अवतार लिया था। उनके सौ पुत्र थे और वे सभी वेदके पारगामी थे।

तेषां वै भरतो ज्येष्ठो नारायणपरायणः।
विख्यातं वर्षमेतद्यन्नाम्ना भारतमद्भुतम् ॥१७॥

उनमें भगवान्‌के परम भक्त भरतजी सबसे बड़े थे। उन्हींके नामसे यह अद्भुत देश भारतवर्ष नामसे विख्यात हुआ है। *

स भुक्तभोगां त्यक्त्वेमां निर्गतस्तपसा हरिम्।
उपासीनस्तत्पदवीं लेभे वै जन्मभिस्त्रिभिः ॥१८॥

उन्होंने इस भुक्तभोगा पृथिवीको त्यागकर वनमें जा तपस्याद्वारा श्रीहरिकी उपासना की और तीन जन्म पश्चात् मोक्षपद प्राप्त किया।

तेषां नव नवद्वीपपतयोऽस्य समन्ततः।
कर्मतन्त्रप्रणेतार एकाशीतिर्द्विजातयः ॥१९॥

उन (शेष निन्यानवे) मेंसे नौ इस भूमण्डलके सब ओर नवों द्वीपोंके अधिपति हुए और इक्यासी कर्मतन्त्रोंके रचयिता ब्राह्मण हो गये।

नवाभवन्महाभागा मुनयो ह्यर्थशंसिनः।
श्रमणा वातरशना आत्मविद्याविशारदाः ॥२०॥

तथा नौ परमार्थका निरूपण करनेवाले महाभाग मुनिवर हुए; वे आत्मविद्यामें श्रम करनेवाले, दिगम्बर और अध्यात्मविद्यामें कुशल थे।

---

*इससे पहले भारतवर्षको अजनाभखण्ड कहते थे। देखिये स्क० ५ अ० ७ श्लो० ३।

कविर्हरिरन्तरिक्षः प्रबुद्धः पिप्पलायनः ।
आविर्होत्रोऽथ द्रुमिलश्चमसः करभाजनः ॥२१॥

[ उनके नाम ये थे—] कवि, हरि, अन्तरिक्ष, प्रबुद्ध, पिप्पलायन, आविर्होत्र, द्रुमिल, चमस और करभाजन ।

एते वै भगवद्रूपं विश्वं सदसदात्मकम् ।
आत्मनोऽव्यतिरेकेण पश्यन्तो व्यचरन्महीम् ॥२२॥

ये सत् ( व्यक्त ) और असत् ( अव्यक्त ) रूप सम्पूर्ण संसारको अपनेसे अभिन्न भगवद्रूप देखते हुए पृथिवीपर विचरते थे।

अव्याहतेष्टगतयः सुरसिद्धसाध्य-
गन्धर्वयक्षनरकिन्नरनागलोकान् ।
मुक्ताश्चरन्ति मुनिचारणभूतनाथ-
विद्याधरद्विजगवां भुवनानि कामम् ॥२३॥

जिनकी स्वेच्छागतिकी कोई रोक-टोक नहीं थी ऐसे ये जीवन्मुक्त महात्मा देवता, सिद्ध, साध्यगण, गन्धर्व, यक्ष, मनुष्य, किन्नर तथा नागोंके लोकोंमें तथा मुनि, चारण, भूतनाथ, विद्याधर, ब्राह्मण और गौओंके स्थानोंमें यथेच्छ विचरने लगे ।

त एकदा निमेः सत्रमुपजग्मुर्यदृच्छया ।
वितायमानमृषिभिरजनाभे महात्मनः ॥२४॥

एक बार वे अजनाभखण्ड ( भारतवर्ष ) में महात्मा राजा निमिके यहाँ, जो ऋषियोंद्वारा यज्ञ करा रहे थे, अचानक जा पहुँचे।

तान्दृष्ट्वा सूर्यसंकाशान्महाभागवतान्नृपः ।
यजमानोऽग्नयो विप्राः सर्व एवोपतस्थिरे ॥२५॥

उन सूर्यसदृश तेजस्वी महाभागवतोंको देखकर यजमान ( राजा ), ब्राह्मणगण और [ मूर्तिमान् आहवनीयादि ] अग्नि सब-के-सब खड़े हो गये ।

विदेहस्तानभिप्रेत्य नारायणपरायणान् ।
प्रीतः संपूजयाञ्चक्र आसनस्थान्यथार्हतः ॥२६॥

महाराज विदेहने उन्हें नारायणपरायण जानकर आसनोंपर विराजमान हुए उन मुनिगणका अति प्रेमपूर्वक यथायोग्य पूजन किया ।

तान्रोचमानान् स्वरुचा[१] ब्रह्मपुत्रोपमान्नव ।
पप्रच्छ परमप्रीतः प्रश्रयावनतो नृपः ॥२७॥

अपने शरीरके तेजके कारण ब्रह्माजीके पुत्रोंके समान सुशोभित उन नवों योगीश्वरोंसे राजा जनकने अति प्रसन्न चित्तसे नम्रतापूर्वक पूछा ।

विदेह उवाच

मन्ये भगवतः साक्षात्पार्षदान्वो मधुद्विषः ।
विष्णोर्भूतानि लोकानां पावनाय चरन्ति हि ॥२८॥

विदेह बोले—भगवन् ! आपलोगोंको मैं साक्षात् भगवान् मधुसूदनके पार्षद ही समझता हूँ; क्योंकि भगवान् विष्णुके पार्षद संसारके प्राणियोंको पवित्र करनेके लिये घूमा करते हैं ।

---

१-पा०—'वपुषा' ।

दुर्लभो मानुषो देहो देहिनां क्षणभङ्गुरः ।
तत्रापि दुर्लभं मन्ये वैकुण्ठप्रियदर्शनम् ॥२९॥

जीवको प्रथम तो यह क्षणभंगुर मनुष्यशरीर ही मिलना दुर्लभ है, [ क्योंकि यही मोक्षका साधन है ] और उसमें भी भगवद्भक्तोंका दर्शन मिलना तो मैं और भी दुर्लभ समझता हूँ ।

अत आत्यन्तिकं क्षेमं पृच्छामि भवतोऽनघाः ।
संसारेऽस्मिन्क्षणार्धोऽपि सत्सङ्गः शेवधिर्नृणाम् ॥३०॥

अतः हे निष्पाप महानुभावो ! मैं आपसे यह पूछता हूँ कि संसारमें आत्यन्तिक कल्याण किसमें है ? क्योंकि इस जगत्में महात्माओंका आधे क्षणका सत्संग भी मनुष्योंके लिये बड़े भारी खजानेके समान है ।

धर्मान्भागवतान्ब्रूत यदि नः श्रुतये क्षमम् ।
यैः प्रसन्नः प्रपन्नाय[1] दास्यत्यात्मानमप्यजः ॥३१॥

यदि हमारे सुननेके योग्य हों तो हमें उन भागवत धर्मोंको सुनाइये जिनसे प्रसन्न होकर अजन्मा भगवान् अपने शरणागत भक्तको अपना स्वरूपतक दे डालते हैं ।

श्रीनारद उवाच

एवं ते निमिना पृष्टा वसुदेव महत्तमाः ।
प्रतिपूज्याब्रुवन्प्रीत्या ससदस्यर्त्विजं नृपम् ॥३२॥

श्रीनारद बोले—हे वसुदेव ! निमिके इस प्रकार पूछनेपर उन महात्माओंने प्रसन्नतापूर्वक साधु-साधु कहते हुए सभासद् और ऋत्विजोंसहित राजा निमिसे इस प्रकार कहा—

१. पा०—'प्रपन्नाय भगवान्' ।

कविरुवाच

मन्येऽकुतश्चिद्भयमच्युतस्य
पादाम्बुजोपासनमत्र नित्यम् ।
उद्विग्नबुद्धेरसदात्मभावा-
द्विश्वात्मना यत्र निवर्तते भीः ॥३३॥

**कविने कहा**—हे राजन्! इस संसारमें मैं तो भगवान् अच्युतके चरण-कमलोंकी नित्य उपासनाको ही सर्वथा भयशून्य मानता हूँ, जिससे कि असत् ( देहादि ) में आत्मभावनाके कारण जिनकी बुद्धि विचलित हो गयी है उनका भी सम्पूर्ण भय नष्ट हो जाता है ।

ये वै भगवता प्रोक्ता उपाया ह्यात्मलब्धये ।
अञ्जः पुंसामविदुषां विद्धि भागवतान्हि तान् ॥३४॥

अज्ञ पुरुषोंको भी तुरन्त आत्मलाभ करानेके लिये जो उपाय भगवान्‌ने बतलाये हैं उन्हींको भागवत धर्म समझो ।

यानास्थाय नरो राजन्न प्रमाद्येत कर्हिचित् ।
धावन्निमील्य वा नेत्रे न स्खलेन्न पतेदिह ॥३५॥

हे राजन्! उन ( भागवत धर्मो ) में आस्था हो जानेपर फिर मनुष्यको किसी प्रकारका खटका नहीं रहता । वह इस संसारमें आँख मूँदकर दौड़नेपर भी* न तो कहीं फिसलता है और न कहीं गिरता ही है ।

* आँख मूँदकर दौड़नेका अभिप्राय यहाँ निःशंक होकर केवल भक्तिकी ओर बढ़ना है; पापोंमें प्रवृत्त होना नहीं ।

कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा[1]
बुद्ध्यात्मना वानुसृतस्वभावात् ।
करोति यद्यत्सकलं परस्मै
नारायणायेति समर्पयेत्तत् ॥३६॥

[ इस धर्मका पालन करनेवालेको चाहिये कि ] शरीरसे, मनसे, वाणीसे, इन्द्रियोंसे, बुद्धिसे, अहंकारसे अथवा [ अध्यास-जनित ब्राह्मणत्वादि ] स्वभावसे जो कुछ कर्म करे वह सब परमात्मा नारायणके ही लिये है—इस प्रकार समर्पण कर दे ।

भयं द्वितीयाभिनिवेशतः स्या-
दीशादपेतस्य विपर्ययोऽस्मृतिः ।
तन्माययातो बुध आभजेत्तं
भक्त्यैकयेशं गुरुदेवतात्मा ॥३७॥

भगवान्‌से भिन्न किसी अन्य वस्तुकी सत्ता माननेसे भय होता है और जो पुरुष भगवान्‌से विमुख है उसीको उनकी माया-से भगवान्‌की विस्मृति और [ मैं देह हूँ—ऐसा ] विपरीत ज्ञान होता है । अतः बुद्धिमान् पुरुषको चाहिये कि अपने गुरुदेवमें ही इष्टबुद्धि करके उन श्रीहरिको ही अनन्य भक्तिभावसे भजे ।

अविद्यमानोऽप्यवभाति हि द्वयो
ध्यातुर्धिया स्वप्नमनोरथौ यथा ।
तत्कर्म संकल्पविकल्पकं मनो
बुधो निरुन्ध्यादभयं ततः स्यात् ॥३८॥

---

१. पा०—‘श्च’ ।

यह द्वैत-प्रपञ्च वास्तवमें न होनेपर भी इसी प्रकार परमार्थ-रूप भासता है जैसे स्वप्न और मनोरथके पदार्थ न होते हुए भी चिन्तन करनेवालेकी बुद्धिमें सत्यवत् प्रतीत होते हैं। अतः विचारवान्‌को चाहिये कि वह पहले कर्मोंके संकल्प-विकल्प करनेवाले चित्त-को रोके तभी उसे अभयपदकी प्राप्ति होगी।

शृण्वन्सुभद्राणि रथाङ्गपाणे-
जन्मानि कर्माणि च यानि लोके।
गीतानि नामानि तदर्थकानि
गायन्विलज्जो विचरेदसङ्गः ॥३९॥

तथा लोकमें जो चक्रपाणि भगवान् विष्णुके कल्याणकारी जन्म, और कर्म हैं उन्हें सुनता हुआ एवं उनकी विचित्र लीलाओं-के अनुसार रक्खे गये नामोंका निःसंकोच होकर गान करता हुआ असंगभावसे संसारमें विचरे।

एवंव्रतः स्वप्रियनामकीर्त्या
जातानुरागो द्रुतचित्त उच्चैः।
हसत्यथो रोदिति रौति गाय-
त्युन्मादवन्नृत्यति लोकबाह्यः ॥४०॥

इस प्रकारके व्रत ( आचरण ) वाला पुरुष अपने परम प्रिय प्रभुके नाम-संकीर्तनसे अनुराग उत्पन्न हो जानेपर द्रवितचित्त होकर संसारकी परवा न कर कभी खिलखिलाकर हँसता है, कभी रोता है, कभी चिल्लाता है, कभी गाने लगता है और कभी उन्मत्त-के समान नाच उठता है।

खं वायुमग्निं सलिलं महीं च
ज्योतींषि सत्त्वानि दिशो द्रुमादीन् ।
सरित्समुद्रांश्च हरेः शरीरं
यत्किञ्च भूतं प्रणमेदनन्यः ॥४१॥

आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी, नक्षत्र, प्राणी, दिशाएँ, वृक्ष, नदियाँ और समुद्र जो कुछ भी हैं वे सब भगवान् हरिका शरीर ही हैं । अतः सबको अनन्य भावसे प्रणाम करे ।

भक्तिः परेशानुभवो विरक्ति-
रन्यत्र चैष त्रिक एककालः ।
प्रपद्यमानस्य यथाश्नतः स्यु-
स्तुष्टिः पुष्टिः क्षुदपायोऽनुघासम् ॥४२॥

भगवान्को आत्मसमर्पण करनेवाले पुरुषोंमें प्रभुका प्रेम, उनके स्वरूपका अनुभव और अन्य वस्तुओंमें वैराग्य तीनों एक कालमें ही उत्पन्न होते हैं, जिस प्रकार भोजन करनेवालेको भोजनके प्रत्येक ग्रासके साथ ही तुष्टि, पुष्टि और क्षुधानिवृत्ति तीनों एक साथ हो जाती हैं ।

इत्यच्युताङ्घ्रिं भजतोऽनुवृत्त्या
भक्तिर्विरक्तिर्भगवत्प्रबोधः ।
भवन्ति वै भागवतस्य राजं-
स्ततः परां शान्तिमुपैति साक्षात् ॥४३॥

इस प्रकार हे राजन् ! भगवान् अच्युतके चरणकमलोंका निरन्तर भजन करनेवाले भक्तको भगवत्प्रेम, विषयोंमें वैराग्य तथा

भगवत्स्वरूपका बोध ये सब अवश्य प्राप्त होते है और फिर वह साक्षात् परम शान्तिको प्राप्त हो जाता है।

राजोवाच

अथ भागवतं ब्रूत यद्धर्मो यादृशो नृणाम्।
यथाचरति यद्ब्रूते यैर्लिङ्गैर्भगवत्प्रियः ॥४४॥

राजा निमि बोले-अब आप भगवद्भक्तका वर्णन कीजिये। उसके जो धर्म हैं, मनुष्योंमें उसका जैसा स्वभाव होता है, वह जैसा आचरण करता है, जो कुछ बोलता है और जिन लक्षणोंके कारण वह भगवान्को प्रिय होता है [ वह सब बतलाइये ]।

हरिरुवाच

सर्वभूतेषु यः पश्येद्भगवद्भावमात्मनः।
भूतानि भगवत्यात्मन्येष भागवतोत्तमः ॥४५॥

हरि बोले-जो समस्त प्राणियोंमें वर्तमान आत्माके भगवद्-भावको देखता है, [ अर्थात् यह जानता है कि मैं परब्रह्मस्वरूप और सब पदार्थोंमें व्यापक हूँ ] तथा जो अपने भगवत्स्वरूपमें ही समस्त प्राणियोंको (अध्यस्त) देखता है वही भगवद्भक्तोंमें श्रेष्ठ है।

ईश्वरे तदधीनेषु बालिशेषु द्विषत्सु च।
प्रेममैत्रीकृपोपेक्षा यः करोति स मध्यमः॥४६॥

जो भगवान्से प्रेम, उनके भक्तोंसे मित्रता, अज्ञानियोंपर कृपा और भगवान्से द्वेष करनेवालोंकी उपेक्षा करता है वह मध्यम है।

अर्चायामेव हरये पूजां यः श्रद्धयेहते ।
न तद्भक्तेषु चान्येषु स भक्तः प्राकृतः स्मृतः ॥४७॥

और जो भगवान्‌के अर्चा-विग्रह ( प्रतिमा आदि ) की पूजा-में ही श्रद्धासे प्रवृत्त होता है, उनके भक्तोंकी अथवा अन्य किसी-की पूजामें प्रवृत्त नहीं होता वह साधारण भक्त है ।

गृहीत्वापीन्द्रियैरर्थान्यो न द्वेष्टि न हृष्यति ।
विष्णोर्मायामिदं पश्यन्स वै भागवतोत्तमः ॥४८॥

इन्द्रियोंके द्वारा विषयोंका ग्रहण करता हुआ भी, ऐसा जान-कर कि यह सब भगवान्‌की माया ही है, जो न दुःखी होता है न सुखी, निश्चय ही वह भगवद्भक्तोंमें श्रेष्ठ है ।

देहेन्द्रियप्राणमनोधियां यो
जन्माप्ययक्षुद्भयतर्षकृच्छ्रैः ।
संसारधर्मैरविमुह्यमानः
स्मृत्या हरेर्भागवतप्रधानः ॥४९॥

जो हरिस्मरणमें तल्लीन रहनेके कारण क्रमशः देह, इन्द्रिय, प्राण, मन और बुद्धिके सांसारिक धर्म जन्म-मरण, क्षुधा, भय, तृष्णा और परिश्रमादिसे मोहित नहीं होता वही भगवद्भक्तोंमें श्रेष्ठ है ।

न कामकर्मबीजानां यस्य चेतसि संभवः ।
वासुदेवैकनिलयः स वै भागवतोत्तमः ॥५०॥

कामना और कर्मके बीजों ( वासनाओं ) का जिसके चित्तमें उद्भव नहीं होता और एकमात्र भगवान् वासुदेवका ही जिसे सहारा है वह निश्चय ही भगवद्भक्तोंमें श्रेष्ठ है ।

न यस्य जन्मकर्मभ्यां न वर्णाश्रमजातिभिः ।
सज्जतेऽस्मिन्नहंभावो देहे वै स हरेः प्रियः ॥५१॥

जिसका जन्म अथवा कर्मसे तथा वर्ण,आश्रम अथवा जातिसे इस देहमें अहंभाव (मैंपन) नहीं होता वही भगवान्‌को प्रिय होता है ।

न यस्य स्वः पर इति वित्तेष्वात्मनि वा भिदा ।
सर्वभूतसमः शान्तः स वै भागवतोत्तमः ॥५२॥

जिसका धनमें अथवा शरीरमें अपना-पराया—ऐसा भेद-भाव न हो, जो समस्त प्राणियोंमें समदृष्टि हो और शान्तचित्त हो, निश्चय ही वह भगवद्भक्तोंमें श्रेष्ठ है ।

त्रिभुवनविभवहेतवेऽप्यकुण्ठ-
स्मृतिरजितात्मसुरादिभिर्विमृग्यात् ।
न चलति भगवत्पदारविन्दा-
ल्लवनिमिषार्धमपि यः स वैष्णवाग्र्यः ॥५३॥

जिसका चित्त श्रीविष्णु भगवान्‌में ही लीन है ऐसे देवगण आदि-से ढूँढे जानेयोग्य श्रीभगवच्चरणारविन्दोंसे जो सम्पूर्ण त्रिलोकीके वैभवके लिये भी आधे क्षण और आधे पलतकके लिये विचलित नहीं होता वह निरन्तर भगवत्स्मरणपरायण पुरुष ही भगवद्भक्तोंमें मुख्य है ।

भगवत उरुविक्रमाङ्घ्रिशाखा-
नखमणिचन्द्रिकया निरस्ततापे ।
हृदि कथमुपसीदतां पुनः स
प्रभवति चन्द्र इवोदितेऽर्कतापः ॥५४॥

भगवान् विष्णुके उस विक्रम ( बड़ी-बड़ी डगोंवाले ) चरणोंकी

अँगुलियोंके नख-मणियोंकी शीतल कान्तिसे जिसका ताप शान्त हो गया है उस हृदयमें वह ( ताप ) फिर कैसे रह सकता है ? [ रात्रिमें ] चन्द्रमाके उदय होनेपर भी क्या सूर्यका ताप ठहर सकता है ?

विसृजति हृदयं न यस्य साक्षा-
द्धरिरवशाभिहितोऽप्यघौघनाशः ।
प्रणयरशनया धृताङ्घ्रिपद्मः
स भवति भागवतप्रधान उक्तः ॥५५॥

जो विवश होकर अपना नाम उच्चारण किये जानेपर भी सम्पूर्ण पापसमूहको ध्वंस कर देते हैं, साक्षात् वे ही हरि प्रेमपाशसे अपने चरण-कमलोंके बँध जानेके कारण जिसके हृदयको कभी नहीं छोड़ते वही भगवद्भक्तोंमें श्रेष्ठ है ।



इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

# तीसरा अध्याय

## माया, मायासे पार होनेका उपाय तथा ब्रह्म और कर्मका निरूपण

राजोवाच

परस्य विष्णोरीशस्य मायिनामपि मोहिनीम् ।
मायां वेदितुमिच्छामि भगवन्तो ब्रुवन्तु नः ॥ १ ॥

राजा निमिने कहा—भगवन् ! अब मैं बड़े-बड़े मायावियों-को भी मोहित कर देनेवाली परमेश्वर भगवान् विष्णुकी मायाको जानना चाहता हूँ; आपलोग उसका वर्णन कीजिये ।

नानुतृप्ये जुषन्युष्मद्वचो हरिकथामृतम् ।
संसारतापनिस्तप्तो मर्त्यस्तत्तापभेषजम् ॥ २ ॥

भगवन् ! मैं संसारतापसे सन्तप्त एक मरणधर्मा मनुष्य हूँ, इसलिये आपके मुखारविन्दसे निकले हुए हरिकथामृतरूपी वाक्योंसे, जो उस तापको मिटानेकी एकमात्र ओषधि हैं, सुनते हुए मेरी तृप्ति नहीं होती ।

अन्तरिक्ष उवाच

एभिर्भूतानि भूतात्मा महाभूतैर्महाभुज ।
ससर्जोच्चावचान्याद्यः स्वमात्रात्मप्रसिद्धये ॥ ३ ॥

अन्तरिक्ष बोले—हे महाबाहो ! सर्वभूतात्मा आदिनारायणने अपने ही स्वरूपभूत जीवोंके भोग और मोक्षके लिये अपने रचे हुए पञ्चभूतोंसे ही नाना प्रकारकी उत्कृष्ट और निकृष्ट सृष्टि की है ।

एवं सृष्टानि भूतानि प्रविष्टः पञ्चधातुभिः ।
एकधा दशधात्मानं विभजञ्जुषते गुणान् ॥ ४ ॥

इस प्रकार पञ्चमहाभूतोंसे रचे हुए प्राणियोंमें स्वयं ही जीवरूपसे प्रविष्ट होकर वह अपनेको ही [ मनरूपसे ] एक और [ बाह्य-इन्द्रियरूपसे ] दश भागोंमें विभक्त करके विषयोंका उपभोग करता है ।

गुणैर्गुणान्स भुञ्जान आत्मप्रद्योतितैः प्रभुः ।
मन्यमान इदं सृष्टमात्मानमिह सज्जते ॥ ५ ॥

जीव आत्माद्वारा प्रकाशित इन्द्रियोंसे उनके विषयोंको भोगता

हुआ, तथा इस उत्पन्न किये हुए शरीरादिको ही आत्मा मानता हुआ उसमें आसक्त हो जाता है।

कर्माणि कर्मभिः कुर्वन्सनिमित्तानि देहभृत्।
तत्तत्कर्मफलं गृह्णन्भ्रमतीह सुखेतरम् ॥ ६ ॥

और फिर यह देही अपनी कर्मेन्द्रियोंसे वासनायुक्त कर्म करता और उनके सुख-दुःखमय फल भोगता संसारमें भटकता रहता है।

इत्थं कर्मगतीर्गच्छन्बह्वभद्रवहाः पुमान्।
आभूतसम्प्लवात्सर्गप्रलयावश्नुतेऽवशः ॥ ७ ॥

इस प्रकार विवश होकर नाना प्रकारके दुःख देनेवाली कर्मफलरूप गतियोंको प्राप्त होता हुआ यह जीव महाप्रलयपर्यन्त जन्म-मरणको प्राप्त होता रहता है।

धातूपप्लव आसन्ने व्यक्तं द्रव्यगुणात्मकम्।
अनादिनिधनः कालो ह्यव्यक्तायापकर्षति ॥ ८ ॥

फिर पञ्चभूतोंके प्रलयका समय उपस्थित होनेपर अनादि और अनन्त काल इस द्रव्यगुणात्मक ( स्थूल-सूक्ष्मरूप ) व्यक्त सृष्टिको [ उसके कारण ] अव्यक्तकी ओर खींच ले जाता है।

शतवर्षा ह्यनावृष्टिर्भविष्यत्युल्बणा[1] भुवि।
तत्कालोपचितोष्णार्को लोकांस्त्रीन्प्रतपिष्यति ॥ ९ ॥

उस समय पृथिवीपर सौ वर्षकी घोर अनावृष्टि होगी और

१. पा०—'शतवर्षाण्यनावृष्टिः'।

उस कालमें जिनकी उष्णता बढ़ जायगी वे सूर्यनारायण तीनों लोकोंको तपाने लगेंगे।

पातालतलमारभ्य संकर्षणमुखानलः।
दहन्नूर्ध्वशिखो विष्वग्वर्धते वायुनेरितः॥१०॥

उस समय शेषनागके मुखसे निकला हुआ अग्नि वायुसे प्रेरित होकर पाताललोकसे आरम्भ कर सबको दग्ध करता हुआ ऊँची-ऊँची लपटोंसे चारों ओर फैल जाता है।

संवर्तको¹ मेघगणो वर्षति स्म शतं समाः।
धाराभिर्हस्तिहस्ताभिर्लीयते सलिले विराट्॥११॥

और संवर्तक नामका मेघ-समूह हाथीकी सूँडके समान मोटी-मोटी धाराओंसे सौ वर्षतक वर्षा करता रहता है, जिससे कि यह समस्त ब्रह्माण्ड जलमें डूब जाता है।

ततो विराजमुत्सृज्य वैराजः पुरुषो नृप।
अव्यक्तं विशते सूक्ष्मं निरिन्धन इवानलः॥१२॥

तब, हे राजन्! बिना ईंधनके अग्निके समान विराट् पुरुष (ब्रह्मा) अपने ब्रह्माण्डशरीरको छोड़कर सूक्ष्मस्वरूप 'अव्यक्त' में लीन हो जाता है।

वायुना हृतगन्धा भूः सलिलत्वाय कल्पते।
सलिलं तद्धृतरसं ज्योतिष्ट्वायोपकल्पते॥१३॥

वायुके द्वारा गन्ध खींच लिया जानेपर पृथिवी जलरूप हो जाती है और उस वायुसे ही रस खींच लिया जानेपर जल अग्निरूप हो जाता है।

---

१. पा०—'सांवर्तकः'।

हृतरूपं तु तमसा वायौ ज्योतिः प्रलीयते ।
हृतस्पर्शोऽवकाशेन वायुर्नभसि लीयते ॥१४॥

फिर अन्धकारके द्वारा रूपरहित हुआ अग्नि वायुमें और अवकाशके द्वारा स्पर्शहीन हुआ वायु आकाशमें लीन हो जाता है।

कालात्मना हृतगुणं नभ आत्मनि लीयते ।
इन्द्रियाणि मनो बुद्धिः सह वैकारिकैर्नृप ।
प्रविशन्ति ह्यहङ्कारं स्वगुणैरहमात्मनि ॥१५॥

हे राजन्! तदनन्तर, कालके द्वारा अपने गुण शब्दसे रहित होकर आकाश तामस अहङ्कारमें, इन्द्रियाँ राजस अहङ्कारमें और इन्द्रियोंके अधिष्ठाता देवताओंके साथ, मन एवं बुद्धि सात्त्विक अहङ्कारमें लीन हो जाते हैं तथा अहङ्कार अपने गुणोंके सहित महत्तत्त्वमें लीन हो जाता है [और महत्तत्त्व प्रकृतिमें लीन हो जाता है]।

एषा माया भगवतः सर्गस्थित्यन्तकारिणी ।
त्रिवर्णा वर्णितास्माभिः भूयः किं[1] श्रोतुमिच्छसि ॥१६॥

यह हमने जगत्‌की उत्पत्ति, स्थिति और लय करनेवाली भगवान्‌की त्रिगुणमयी मायाका वर्णन किया, अब और क्या सुनना चाहते हो?

राजोवाच

यथैतामैश्वरीं मायां दुस्तरामकृतात्मभिः ।
तरन्त्यञ्जः स्थूलधियो महर्ष इदमुच्यताम् ॥१७॥

१. पा०—'किं भूयः'।

राजा निमि बोले—हे महर्षे ! अब ऐसा उपदेश कीजिये, जिससे बिना जीते हुए चित्तवाले पुरुषोंके लिये दुस्तर इस ईश्वरीय मायाको स्थूल बुद्धिवाले मनुष्य भी सुगमतासे पार कर जायँ।

प्रबुद्ध उवाच

कर्माण्यारभमाणानां दुःखहत्यै सुखाय च।
पश्येत्पाकविपर्यासं मिथुनीचारिणां नृणाम् ॥१८॥

प्रबुद्ध बोले—हे राजन् ! दुःखके नाश और सुखकी प्राप्तिके लिये स्त्री-पुरुष-सम्बन्धमें बँधकर कर्मानुष्ठान करनेवाले पुरुषोंको जो विपरीत फल मिलता है उसे देखना चाहिये।

नित्यार्तिदेन वित्तेन दुर्लभेनात्ममृत्युना।
गृहापत्याप्तपशुभिः का प्रीतिः साधितैश्चलैः ॥१९॥

निरन्तर दुःख देनेवाले इस धनसे, जो अति दुर्लभ और आत्माके लिये मृत्युरूप ही है, तथा अनित्य गृह, पुत्र, कुटुम्ब और पशु आदिको प्राप्त कर लेनेसे, लोगोंको क्या सुख मिल सकता है ?

एवं लोकं परं विद्यान्नश्वरं कर्मनिर्मितम्।
सतुल्यातिशयध्वंसं यथा मण्डलवर्तिनाम् ॥२०॥

मनुष्यको यह समझ लेना चाहिये कि यह लोक और परलोक दोनों कर्मजन्य और नाशवान् हैं तथा इनमें मण्डलेश्वर राजाओंकी भाँति समानके प्रति स्पर्द्धा ( लागडाँट ), उत्कृष्टके प्रति द्वेष और स्वयं उत्कृष्ट होनेपर पतनका भय लगा ही रहता है।

तस्माद्गुरुं प्रपद्येत जिज्ञासुः श्रेय उत्तमम्।
शाब्दे परे च निष्णातं ब्रह्मण्युपशमाश्रयम् ॥२१॥

अतः अपने उत्तम श्रेयःसाधनके जिज्ञासुको चाहिये कि वह शाब्दब्रह्म ( वेद ) और परब्रह्ममें परिनिष्ठित शान्तचित्त गुरुकी शरण ले ।

तत्र भागवतान्धर्माञ्छिक्षेद्गुर्वात्मदैवतः ।
अमाययानुवृत्त्या यैस्तुष्येदात्मात्मदो हरिः ॥२२॥

फिर उन गुरुदेवको ही आत्मा और इष्टदेव मानता हुआ उन्हींसे भागवत-धर्मोंको सीखे, जिनका निष्कपट आचरण करनेसे स्वयं अपनेको दे डालनेवाले श्रीहरि प्रसन्न होते हैं ।

सर्वतो मनसोऽसङ्गमादौ सङ्गं च साधुषु ।
दयां मैत्रीं प्रश्रयं च भूतेष्वद्धा यथोचितम् ॥२३॥
शौचं तपस्तितिक्षां च मौनं स्वाध्यायमार्जवम् ।
ब्रह्मचर्यमहिंसां च समत्वं द्वन्द्वसंज्ञयोः ॥२४॥
सर्वत्रात्मेश्वरान्वीक्षां कैवल्यमनिकेतताम् ।
विविक्तचीरवसनं सन्तोषं येन केनचित् ॥२५॥
श्रद्धां भागवते शास्त्रेऽनिन्दामन्यत्र चापि हि ।
मनोवाक्कर्मदण्डं च सत्यं शमदमावपि ॥२६॥
श्रवणं कीर्तनं ध्यानं हरेरद्भुतकर्मणः ।
जन्मकर्मगुणानां च तदर्थेऽखिलचेष्टितम् ॥२७॥
इष्टं दत्तं तपो जप्तं वृत्तं यच्चात्मनः प्रियम् ।
दारान्सुतान्गृहान्प्राणान् यत्परस्मै निवेदनम् ॥२८॥

१. पा०—'प्राणान् परस्मै च' ।

मनकी सब ओरसे असंगता, साधुजनोंका संग, समस्त प्राणियोंके प्रति यथोचित दया, मैत्री और नम्रताका भाव, शौच, तप, तितिक्षा ( द्वन्द्वोंको सहना ), मौन ( व्यर्थ वार्ता-वर्जन अथवा मननशीलता ), स्वाध्याय, सरलता, ब्रह्मचर्य, अहिंसा, सुखदुःखादि द्वन्द्वोंमें समानता, आत्मस्वरूप हरिको सर्वत्र देखना, एकान्तसेवन, अनिकेतता ( गृह आदिमें ममत्व न रखना ), पवित्र वस्त्र धारण करना, जो कुछ मिल जाय उसीमें सन्तोष मानना, भगवत्सम्बन्धी शास्त्रोंमें श्रद्धा रखना, अन्य शास्त्रोंकी निन्दा न करना, मन, वाणी और कर्मका संयम, सत्यभाषण, शमदमादि, विचित्रलीलाविहारी भगवान्‌के जन्म, कर्म और गुणोंका श्रवण, कीर्तन और ध्यान, उन्हींके लिये समस्त चेष्टाएँ करना, यज्ञ, दान, तप, जप, आचार अथवा जो कुछ भी अपनेको प्रिय हो तथा स्त्री, पुत्र, गृह और प्राण ये सब परमात्माको अर्पण कर देना [—पहले इन सब बातोंको गुरुदेवसे सीखे । ]

एवं कृष्णात्मनाथेषु मनुष्येषु च सौहृदम् ।
परिचर्यां चोभयत्र महत्सु नृषु साधुषु ॥२९॥
परस्परानुकथनं पावनं भगवद्यशः ।
मिथो रतिर्मिथस्तुष्टिर्निवृत्तिर्मिथ आत्मनः ॥३०॥

इसी प्रकार कृष्ण ही जिनके आत्मा और स्वामी हैं उन पुरुषों-से प्रेम करना, स्थावर-जंगम—दोनों प्रकारके जगत् तथा महात्मा और साधुओंकी सेवा करना, भगवान्‌के परमपावन गुणोंका परस्पर कथोपकथन करना, तथा जिससे आपसमें प्रेम, सन्तोष और शान्तिका विस्तार हो [ उन सभी कर्मोंको सीखे ] ।

स्मरन्तः स्मारयन्तश्च मिथोऽघौघहरं हरिम् ।
भक्त्या संजातया भक्त्या बिभ्रत्युत्पुलकां तनुम् ॥३१॥

फिर पापपुञ्जहारी भगवान् हरिका स्वयं स्मरण करते हुए और औरोंसे कराते हुए उनका शरीर, [ वैधी ] भक्तिसे [ प्रेमा ] भक्तिका उदय होनेपर, आनन्दसे पुलकित हो जाता है ।

क्वचिद्रुदन्त्यच्युतचिन्तया क्वचि-
द्धसन्ति नन्दन्ति वदन्त्यलौकिकाः ।
गायन्ति[1] नृत्यन्त्यनुशीलयन्त्यजं
भवन्ति तूष्णीं परमेत्य निर्वृताः ॥३२॥

ऐसा होनेपर वे अलौकिक पुरुष भगवान् अच्युतका ध्यान करके कभी रोते, कभी हँसते, कभी आनन्दित होते और कभी बड़बड़ाने लगते हैं; तथा कभी नाचते, कभी भगवद्गुण-गान करते, और कभी उन अजन्मा प्रभुकी लीलाओंका चिन्तन करते हैं; और फिर परम उपरतिको प्राप्त होकर मौन हो जाते हैं ।

इति भागवतान्धर्माञ्छिक्षन्भक्त्या तदुत्थया ।
नारायणपरो मायामञ्जस्तरति दुस्तराम् ॥३३॥

इस प्रकार भागवत-धर्मोंका अभ्यास करते-करते उन धर्मोंसे उत्पन्न हुई प्रेमा-भक्तिके द्वारा नारायणपरायण होनेपर पुरुष अनायास इस दुस्तर मायाको पार कर लेता है ।

राजोवाच

नारायणाभिधानस्य ब्रह्मणः परमात्मनः ।
निष्ठामर्हथ नो वक्तुं यूयं हि ब्रह्मवादिनः ॥३४॥

---

१. पा०— 'नृत्यन्ति गायन्ति ।'

राजा निमि बोले—हे मुनिगण ! आप ब्रह्मका निरूपण करनेवाले हैं, अतः आप हमें नारायणनामक परब्रह्म परमात्माके स्वरूपका उपदेश कीजिये।

पिप्पलायन उवाच

स्थित्युद्भवप्रलयहेतुरहेतुरस्य
यत्स्वप्नजागरसुषुप्तिषु सद्बहिश्च ।
देहेन्द्रियासुहृदयानि चरन्ति येन
संजीवितानि तदवेहि परं नरेन्द्र ॥३५॥

पिप्पलायन बोले—हे राजन् ! जो इस संसारकी उत्पत्ति, स्थिति और प्रलयके कारण तथा स्वयं कारणरहित हैं, जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति तीनों अवस्थाओंके अन्तर्गत और [ साक्षीरूपसे ] उनके बाहर भी हैं, तथा जिनके द्वारा संजीवित होकर देह, इन्द्रिय, प्राण और हृदय अपने-अपने व्यापारमें प्रवृत्त होते हैं, उन्हींको तुम परम तत्त्व नारायण जानो।

नैतन्मनो विशति वागुत चक्षुरात्मा
प्राणेन्द्रियाणि च यथानलमर्चिषः स्वाः ।
शब्दोऽपि बोधकनिषेधतयात्ममूल-
मर्थोक्तमाह यदृते न निषेधसिद्धिः ॥३६॥

जिस प्रकार चिनगारियाँ अग्निको प्रकाशित नहीं कर सकतीं उसी प्रकार इस आत्मतत्त्वमें न तो मनकी गति है और न वाणी, चक्षु, बुद्धि, प्राण और इन्द्रियोंकी ही; तथा शब्द भी केवल निषेध-वृत्तिके द्वारा ( अनात्म-पदार्थोंका निषेध करते-करते ) निषेधावधि-

रूपसे ही उसे अर्थापत्ति प्रमाणसे लक्षित करता है, क्योंकि निषेधावधिका [ अर्थात् जो निषेध किये गये पदार्थोंका आधार हो उसका ] अभाव होनेसे निषेधकी सिद्धि ही नहीं हो सकती।

सत्त्वं रजस्तम इति त्रिवृदेकमादौ
सूत्रं महानहमिति प्रवदन्ति जीवम्।
ज्ञानक्रियार्थफलरूपतयोरुशक्ति
ब्रह्मैव भाति सदसच्च तयोः परं यत् ॥३७॥

सृष्टिके आदिमें एक ब्रह्म ही था, वही सत्त्व, रज और तमरूपसे 'त्रिवृत्' ( प्रधान ) कहलाया। उसे [ज्ञानमय होनेसे] महत्तत्त्व, [ क्रियात्मक होनेसे ] सूत्र और [ जीवकी उपाधि होनेसे ] अहङ्कार कहते हैं; फिर वही महान् शक्तिवाला ब्रह्म ज्ञान ( इन्द्रियोंके अधिष्ठाता देवता ), क्रिया ( इन्द्रिय ) और अर्थ (इन्द्रिय-विषयों) के रूपमें भासता है; इस प्रकार सत् ( दृश्य ) असत् ( अदृश्य ) तथा इसके परे जो कुछ है वह ब्रह्म ही भास रहा है।

नात्मा जजान न मरिष्यति नैधतेऽसौ
न क्षीयते सवनविद्व्यभिचारिणां हि[1]।
सर्वत्र शश्वदनपाय्युपलब्धिमात्रं
प्राणो यथेन्द्रियबलेन विकल्पितं सत् ॥३८॥

वह परमात्मा न जन्म लेता है, न मरता है और न बढ़ता है, न घटता है, क्योंकि वह सर्वव्यापक, नित्य, अच्युत और ज्ञानस्वरूप है तथा समस्त परिवर्तनशील विकारोंकी अवस्थाओंका

१. पा०—'निधनविद्व्यभिचारिणाम्'।

साक्षी है। जिस प्रकार एक ही प्राण इन्द्रिय-भेद ( स्थान-भेद ) से नाना विकल्पोंको प्राप्त हो रहा है [ उसी प्रकार एक ही ब्रह्म विविधरूप प्रतीत होता है ] ।

अण्डेषु पेशिषु तरुष्वविनिश्चितेषु
प्राणो हि जीवमुपधावति तत्र तत्र ।
सन्ने यदिन्द्रियगणेऽहमि च प्रसुप्ते
कूटस्थ आशयमृते[1] तदनुस्मृतिर्नः ॥३९॥

अण्डज, जरायुज, उद्भिज्ज और अनिश्चित ( स्वेदज ) योनियोंमें जहाँ-तहाँ जिस प्रकार प्राण जीवका अनुसरण करता है [ उसी प्रकार आत्मा भी सब अवस्थाओंमें साक्षीरूपसे स्थित हुआ असंग रहता है ] । सुषुप्तिमें इन्द्रियगणके निश्चेष्ट और अहङ्कारके लीन हो जानेपर कूटस्थ आत्माके बिना तो उस अवस्थाकी स्मृति ही नहीं हो सकती।

यर्ह्यब्जनाभचरणैषणयोरुभक्त्या
चेतोमलानि विधमेद्गुणकर्मजानि ।
तस्मिन्विशुद्ध उपलभ्यत आत्मतत्त्वं
साक्षाद्यथामलदृशोः सवितृप्रकाशः[2] ॥४०॥

जब कमलनाभ भगवान् विष्णुके चरणकमलोंकी प्राप्तिकी इच्छासे बढ़ी हुई तीव्र भक्तिरूप अग्निके द्वारा जीव गुणकर्मसम्भूत अपने चित्तके मलोंको दग्ध कर देता है उस समय उसके शुद्ध

१. पा०—'आश्रयमृते' ।
२. पा०—'सवितुः प्रकाशः' ।

हो जानेपर आत्मतत्त्व उसी प्रकार स्पष्ट भासने लगता है जिस प्रकार निर्मल दृष्टिवालेको सूर्यका प्रकाश ।

राजोवाच

कर्मयोगं वदत नः पुरुषो येन संस्कृतः ।
विधूय स्वाशु[1] कर्माणि नैष्कर्म्यं विन्दते परम् ॥४१॥
एवं प्रश्नमृषीन्पूर्वमपृच्छं पितुरन्तिके ।
नाब्रुवन्ब्रह्मणः पुत्रास्तत्र कारणमुच्यताम् ॥४२॥

राजा निमि बोले—हे मुनिगण ! अब आप मुझे कर्मयोग-का उपदेश कीजिये, जिसके द्वारा शुद्ध हुआ मनुष्य अपने कर्मों-को त्यागकर परम नैष्कर्म्य ( आत्यन्तिक निवृत्ति ) को प्राप्त कर लेता है। एक वार पहले भी मैंने यही प्रश्न पिता इक्ष्वाकुके सामने ब्रह्माके पुत्र सनकादि ऋषियोंसे पूछा था, किन्तु उन्होंने इसका कोई उत्तर नहीं दिया, इसका क्या कारण था ? सो भी आप मुझसे कहिये ।

आविर्होत्र उवाच

कर्माकर्मविकर्मेति वेदवादो न लौकिकः ।
वेदस्य चेश्वरात्मत्वात्तत्र मुह्यन्ति सूरयः ॥४३॥

आविर्होत्र बोले—कर्म, अकर्म और विकर्म ये सब विषय वेदसे ही जाने जा सकते हैं, लौकिक पदार्थोंसे इनका ज्ञान नहीं हो सकता; और वेद भगवद्रूप है, उसमें बड़े-बड़े बुद्धिमान् भी चक्करमें पड़ जाते हैं, [ इसी कारण सनकादिने उस समय तुमसे इस विषयमें कुछ नहीं कहा, क्योंकि तब तो तुम बालक ही थे । ]

१. पा०—'विधूयेहाशु' ।

परोक्षवादो वेदोऽयं बालानामनुशासनम् ।
कर्ममोक्षाय कर्माणि विधत्ते ह्यगदं यथा ॥४४॥

वेद परोक्षवाद[1] है । [ कड़वी दवा पिलानेके लिये ] जैसे बालकको [ मीठी-मीठी बातें बनाकर अथवा मीठी चीजें देकर ] फुसलाते हैं उसी प्रकार कर्मरूपी रोगको छुड़ानेके लिये ही उसमें कर्मरूपी औषधका विधान किया गया है ।

नाचरेद्यस्तु वेदोक्तं स्वयमज्ञोऽजितेन्द्रियः ।
विकर्मणा ह्यधर्मेण मृत्योर्मृत्युमुपैति सः ॥४५॥

जो अजितेन्द्रिय और अज्ञानी पुरुष वेदोक्त कर्मका आचरण नहीं करता वह विहित-कर्म-त्यागके पापसे बारंबार जन्म-मरणको प्राप्त होता है ।

वेदोक्तमेव कुर्वाणो निःसङ्गोऽर्पितमीश्वरे ।
नैष्कर्म्यां लभते सिद्धिं रोचनार्था फलश्रुतिः ॥४६॥

वेदोक्त कर्मोंको ही निःसंगभावसे ईश्वरार्पणपूर्वक करता हुआ पुरुष नैष्कर्म्य-सिद्धि (ज्ञानावस्था) को प्राप्त कर लेता है; वेदमें जो [स्वर्गादि मिलनेकी ] फलश्रुति है वह केवल कर्ममें रुचि उत्पन्न करनेके लिये ही है ।

य आशु हृदयग्रन्थिं निर्जिहीर्षुः परात्मनः ।
विधिनोपचरेद्देवं तन्त्रोक्तेन च केशवम् ॥४७॥

जो शीघ्र ही परस्वरूप आत्माकी [ अहङ्काररूप ] हृदयग्रन्थि-

१. जहाँ किसी बातको छिपानेके लिये उसका अन्य प्रकारसे वर्णन किया जाता है उसे 'परोक्षवाद' कहते हैं ।

को खोलना चाहता हो उसे उचित है कि वह वेदविधि तथा तन्त्रोक्त विधिसे नियमानुसार भगवान् केशवकी पूजा करे ।

लब्धानुग्रह आचार्यात्तेन संदर्शितागमः ।
महापुरुषमभ्यर्चेन्मूर्त्याभिमतयात्मनः ॥४८॥

[ सेवाके द्वारा ] गुरुदेवकी कृपाका पात्र होकर उनकी बतलायी हुई विधिके अनुसार अपनी अभिमत मूर्तिके द्वारा महापुरुष नारायणकी पूजा करे ।

शुचिः संमुखमासीनः प्राणसंयमनादिभिः ।
पिण्डं विशोध्य संन्यासकृतरक्षोऽर्चयेद्धरिम् ॥४९॥

प्रथम शरीर और अन्तःकरणको शुद्ध करके प्रतिमाके सम्मुख बैठकर प्राणायामादिके द्वारा नाडीशुद्धि करे और फिर अंगन्याससे अच्छी तरह देहरक्षा कर भगवान्का पूजन करे ।

अर्चादौ हृदये चापि यथालब्धोपचारकैः ।
द्रव्यक्षित्यात्मलिङ्गानि निष्पाद्य प्रोक्ष्य चासनम् ॥५०॥
पाद्यादीनुपकल्प्याथ सन्निधाप्य समाहितः ।
हृदादिभिः कृतन्यासो मूलमन्त्रेण चार्चयेत् ॥५१॥

बाह्य-प्रतिमामें अथवा हृदयमें, जहाँ भी पूजन करना हो, उसके लिये जो कुछ पूजन-सामग्री मिले, उसको, पूजास्थानको तथा शरीरादिको पहले शुद्ध करे, फिर आसनपर जल छिड़ककर अर्घ्यपाद्य आदिके पात्रोंको यथास्थान रक्खे, तदनन्तर एकाग्रचित्त होकर अंगन्यास-करन्यास करनेके उपरान्त मूलमन्त्रके द्वारा प्रतिमाका पूजन करे ।

साङ्गोपाङ्गां सपार्षदां तां तां मूर्तिं स्वमन्त्रतः ।
पाद्यार्घ्याचमनीयाद्यैः स्नान[1]वासोविभूषणैः ॥५२॥
गन्धमाल्याक्षतस्रग्भिर्धूपदीपोपहारकैः ।
साङ्गं संपूज्य विधिवत्स्तवैः स्तुत्वा नमेद्धरिम् ॥५३॥

अपने-अपने उपास्यदेवकी अंग ( हृदयादि ), उपांग ( आयुधादि ) और पार्षदसहित मूर्तिकी उसके मूलमन्त्रद्वारा पाद्य, अर्घ्य, आचमन, स्नान, नाना वस्त्र, आभूषण, गन्ध, माला, अक्षत[2], पुष्पहार, धूप, दीप और नैवेद्य आदिसे विधिवत् पूजा करे और फिर स्तोत्रोंद्वारा स्तुति करके भगवान् हरिको नमस्कार करे ।

आत्मानं तन्मयं ध्यायन्मूर्तिं संपूजयेद्धरेः ।
शेषामाधाय शिरसा स्वधाम्न्युद्वास्य सत्कृतम् ॥५४॥

इस प्रकार अपने आत्माको भगवद्रूप विचारता हुआ भगवान्‌की प्रतिमाका पूजन करे, फिर निर्माल्यको शिरपर रक्खे और प्रतिमाको सत्कारपूर्वक यथास्थान रख दे ।

एवमग्न्यर्कतोयादावतिथौ हृदये च यः ।
यजतीश्वरमात्मानमचिरान्मुच्यते हि सः ॥५५॥

१. पा०—'आचमनीयाद्यैर्नानावासोविभूषणैः' ।

२. अक्षतका उपयोग तिलकके लिये करना चाहिये, क्योंकि शास्त्रमें विष्णु भगवान्‌की पूजामें अक्षतका निषेध किया है । 'नाक्षतैरर्चयेद्विष्णुं न केतक्या महेश्वरम्' ( अक्षतोंसे विष्णुभगवान्‌की और केतकीसे शिवजी‌की पूजा न करे ) ।

३. पा०—'यजेत्' ।

इस प्रकार अग्नि, सूर्य, जल, अतिथिमें अथवा अपने हृदयमें जो भगवान् श्रीहरिका पूजन करता है वह शीघ्र ही मुक्त हो जाता है।



इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे
तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

# चौथा अध्याय

## भगवान्‌के अवतारोंका वर्णन

राजोवाच

यानि यानीह कर्माणि यैर्यैः स्वच्छन्दजन्मभिः ।
चक्रे करोति कर्ता वा हरिस्तानि ब्रुवन्तु नः ॥ १ ॥

राजा निमि बोले—[ हे मुनीश्वरगण ! ] इस लोकमें श्रीहरिने स्वेच्छासे धारण किये हुए अपने जिन-जिन अवतारोंमें जो-जो लीलाएँ की हैं, कर रहे हैं अथवा करेंगे वे सब हमसे कहिये।

द्रुमिल[1] उवाच

यो वा अनन्तस्य गुणाननन्ता-
ननुक्रमिष्यन्स तु बालबुद्धिः ।
रजांसि भूमेर्गणयेत्कथञ्चि-
त्कालेन नैवाखिलशक्तिधाम्नः[2] ॥ २ ॥

द्रुमिल बोले—हे राजन् ! अनन्त भगवान्‌के अनन्त गुणोंका

१. पा०—'द्रुविड' । २. पा०—'अखिलसत्त्वधाम्नः' ।

जो पुरुष पार पाना चाहता है वह मन्दबुद्धि है। सम्भव है, पृथिवीके रजःकणोंको किसी प्रकार किसी समय कोई गिन भी ले, परन्तु सर्वशक्तिमान् भगवान्के गुणोंका कभी कोई पार नहीं पा सकता।

**भूतैर्यदा पञ्चभिरात्मसृष्टैः**
**पुरं विराजं विरचय्य तस्मिन्।**
**स्वांशेन विष्टः पुरुषाभिधान-**
**मवाप नारायण आदिदेवः ॥ ३ ॥**

अपने रचे हुए पञ्चभूतोंके द्वारा ब्रह्माण्डरूप पुरकी रचना करके जब भगवान् आदिनारायणने जीवरूपसे उसमें प्रवेश किया तो उनका 'पुरुष' नाम हुआ।

**यत्काय एष भुवनत्रयसन्निवेशः[1]**
**यस्येन्द्रियैस्तनुभृतामुभयेन्द्रियाणि।**
**ज्ञानं स्वतः श्वसनतो बलमोज ईहा**
**सत्त्वादिभिः स्थितिलयोद्भव आदिकर्ता ॥ ४ ॥**

जिनका शरीर यह त्रिलोकसमुदाय है, जिनकी इन्द्रियोंसे देहधारियोंकी ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रियाँ स्वरूपसे स्वतःसिद्ध ज्ञान (आत्मा), श्वास-प्रश्वाससे बल (देहशक्ति), ओज (इन्द्रियशक्ति) और क्रियाशक्ति तथा सत्त्वादि गुणोंसे स्थिति, उद्भव और लय होते हैं वही आदिकर्ता नारायण हैं।

**आदावभूच्छतधृतौ रजसास्य सर्गे**
**विष्णुः स्थितौ क्रतुपतिर्द्विजधर्मसेतुः।**

१. पा०—'भुवनत्रयसन्निविष्टः'।

रुद्रोऽप्ययाय तमसा पुरुषः स आद्य
इत्युद्भवस्थितिलयाः सततं प्रजासु ॥ ५ ॥

प्रथम जगत्‌की उत्पत्तिके लिये उनके रजोगुणके अंशसे ब्रह्मा हुए, फिर वे आदिपुरुष ही संसारकी स्थितिके लिये [ अपने सत्त्वांशसे ] धर्म और ब्राह्मणोंकी रक्षा करनेवाले यज्ञपति विष्णु तथा तमोगुणके अंशसे सर्ग-संहारक रुद्र हुए। इस प्रकार निरन्तर उन्हींसे प्रजामें उत्पत्ति, पालन और संहार होते रहते हैं।

धर्मस्य दक्षदुहितर्यजनिष्ट मूर्त्यां
नारायणो नरऋषिप्रवरः प्रशान्तः ।
नैष्कर्म्यलक्षणमुवाच चचार कर्म
योऽद्यापि चास्त ऋषिवर्यनिषेविताङ्घ्रिः ॥ ६ ॥

दक्षप्रजापतिकी पुत्री मूर्तिसे, भगवान्‌ने धर्मके अंशसे, शान्तात्मा ऋषिश्रेष्ठ नर और नारायणके रूपमें अवतार लिया, उन्होंने कर्मत्यागरूप सांख्यनिष्ठाका उपदेश किया और स्वयं भी उसीका आचरण किया। वे, जिनके चरणोंकी मुनिवर सेवा करते हैं, आजकल भी [ बदरिकाश्रममें ] विराजमान हैं।

इन्द्रो विशंक्य मम धाम जिघृक्षतीति
कामं न्ययुङ्क्त सगणं स बदर्युपाख्यम् ।
गत्वाप्सरोगणवसन्तसुमन्दवातैः
स्त्रीप्रेक्षणेषुभिरविध्यदतन्महिज्ञः ॥ ७ ॥

'ये अपने घोर तपद्वारा मेरा पद छीनना चाहते हैं'—

१. पा०—'मूर्त्यां'।

ऐसी आशंका करके इन्द्रने [उन्हें तपोभ्रष्ट करनेके लिये] कामदेवको उसके दल-बलके सहित नियुक्त किया; और उनकी महिमा न जाननेके कारण वह बदरिकाश्रममें जाकर अप्सरागण, वसन्त, मन्द-सुगन्ध वायु और स्त्रियोंके कटाक्ष-बाणोंसे उन्हें वेधनेकी चेष्टा करने लगा।

विज्ञाय शक्रकृतमक्रममादिदेवः
प्राह प्रहस्य गतिविस्मय एजमानान्।
मा भैष्ट[1] भो मदनमारुतदेववध्वो
गृह्णीत नो बलिमशून्यमिमं कुरुध्वम् ॥ ८ ॥

इन्द्रकी कुचालको जानकर कुछ विस्मय न करते हुए आदिदेव नारायणने भयसे काँपते हुए उन कामादिसे हँसकर कहा—'हे मदन! हे मन्दमलयमारुत! हे देवाङ्गनाओ! डरो मत; हमारा आतिथ्य स्वीकार करो; उसे ग्रहण किये बिना हमारा आश्रम सूना करके मत चले जाना।'

इत्थं ब्रुवत्यभयदे नरदेव देवाः
सव्रीडनम्रशिरसः सघृणं तमूचुः।
नैतद्विभो त्वयि परेऽविकृते विचित्रं
स्वारामधीरनिकरानतपादपद्मे ॥ ९ ॥

हे राजन्! अभयदायक दयालु भगवान्‌के ऐसा कहनेपर लज्जासे शिर झुकाये हुए देवगण करुणस्वरसे इस प्रकार बोले—'हे विभो! आप मायातीत और निर्विकार हैं तथा आत्माराम

१. पा०—'मा भैर्विभो'।

धीर पुरुष निरन्तर आपके चरणकमलोंकी वन्दना करते हैं; अतः आपके लिये यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं है [ कि स्वयं अविचल रहकर हम अपराधियोंके प्रति भी इतनी उदारताका परिचय दे रहे हैं ] ।

त्वां सेवतां सुरकृता बहवोऽन्तरायाः
स्वौको विलंघ्य परमं व्रजतां पदं ते ।
नान्यस्य बर्हिषि बलीन्ददतः स्वभागा-
न्धत्ते पदं त्वमविता यदि विघ्नमूर्ध्नि ॥१०॥

जो आपके ही सेवक हैं, उनके मार्गमें देवगण अनेक विघ्न उपस्थित करते हैं, क्योंकि वे उनके धाम (स्वर्गलोक) को लाँघकर आपके परमपदको प्राप्त होते हैं। और उनके अतिरिक्त जो केवल कर्मकाण्डमें लगे रहकर यज्ञादिके द्वारा देवताओंको उनका भाग देते रहते हैं उन्हें कोई विघ्न नहीं होता, तथापि वे भक्तजन आपसे सुरक्षित होनेके कारण समस्त विघ्नोंके शिरपर पैर रख देते हैं [ और अपने लक्ष्यसे भ्रष्ट नहीं होते ] ।

क्षुत्तृट्त्रिकालगुणमारुतजैह्वचशैश्न्या-
नस्मानपारजलधीनतितीर्य केचित् ।
क्रोधस्य यान्ति विफलस्य वशं पदे गो-
र्मज्जन्ति दुश्चरतपश्च वृथोत्सृजन्ति ॥११॥

तथा कुछ लोग [ जो तपस्वी होनेपर भी आपके उपासक होते हैं ] अपार समुद्रके समान भूख, प्यास, [ शीत, ग्रीष्म और वर्षा ] तीनों कालोंके गुण, वायु तथा रसना और शिश्नेन्द्रियके

वेगोंको पार करके भी व्यर्थ ही क्रोधरूपी गोखुरीके समान गढ़ेमें बीचहीमें डूब जाते हैं और अपनी कठिन तपस्यासे वृथा हाथ धो बैठते हैं।

इति प्रगृणतां तेषां स्त्रियोऽत्यद्भुतदर्शनाः।
दर्शयामास शुश्रूषां स्वर्चिताः कुर्वतीर्विभुः ॥१२॥

देवताओंके इस प्रकार स्तुति करनेपर [ उनका गर्व चूर्ण करनेके लिये ] भगवान्‌ने उन्हें विचित्रवस्त्रालङ्कारोंसे सुसज्जित अद्भुत रूप-लावण्यमयी अनेकों स्त्रियाँ अपने आश्रममें सेवा करती हुई दिखलायीं।

ते देवानुचरा दृष्ट्वा स्त्रियः श्रीरिव रूपिणीः।
गन्धेन मुमुहुस्तासां रूपौदार्यहतश्रियः ॥१३॥

साक्षात् लक्ष्मीजीके समान रूपवती उन स्त्रियोंको देखकर उनके रूप-लावण्यकी महिमासे कान्तिहीन हुए देवगण उनके अंगकी दिव्य गन्धसे मोहित हो गये।

तानाह देवदेवेशः प्रणतान्प्रहसन्निव।
आसामेकतमां वृङ्ध्वं सवर्णां स्वर्गभूषणाम् ॥१४॥

तब अति दीन हुए उन देवानुचरोंसे भगवान् हँसकर बोले, 'इनमेंसे किसी एकको जो तुम्हारे अनुरूप हो, स्वीकार कर लो, वह स्वर्गलोककी भूषणरूप होगी।'

ओमित्यादेशमादाय नत्वा तं सुरवन्दिनः।
उर्वशीमप्सरःश्रेष्ठां पुरस्कृत्य दिवं ययुः ॥१५॥

तब वे देवदूत 'बहुत अच्छा' ऐसा कह भगवान्‌की आज्ञा-

नुसार उनमेंसे अप्सराओंमें श्रेष्ठ उर्वशीको आगेकर प्रभुको प्रणाम करनेके उपरान्त स्वर्गलोकको चले गये ।

इन्द्रायानम्य सदसि शृण्वतां त्रिदिवौकसाम् ।
ऊचुर्नारायणबलं शक्रस्तत्रास विस्मितः ॥१६॥

स्वर्गमें पहुँचकर उन्होंने देवराज इन्द्रको प्रणाम कर सभामें सब देवताओंके सामने भगवान् नारायणका बल और प्रभाव कह सुनाया । उसे सुनकर इन्द्र अति विस्मित और भयभीत हुआ ।

हंसस्वरूप्यवददच्युत आत्मयोगं
दत्तः कुमार ऋषभो भगवान्पिता नः ।
विष्णुः शिवाय जगतां कलयावतीर्ण-
स्तेनाहृता मधुभिदा श्रुतयो हयास्ये ॥१७॥

इसी प्रकार हंसावतार लेकर भगवान् अच्युतने आत्मज्ञानका उपदेश किया । तथा दत्तात्रेय, सनक सनन्दन सनातन सनत्कुमार और हमारे पिता श्रीऋषभदेवजी—ये सब भी जगत्के कल्याणार्थ लिये हुए भगवान् विष्णुके कलावतार ही हैं। इनके अतिरिक्त हयग्रीव अवतारमें भगवान् मधुसूदनने वेदोंका उद्धार किया ।

गुप्तोऽप्यये मनुरिलौषधयश्च मात्स्ये
क्रौडे हतो दितिज उद्धरताम्भसः क्ष्माम् ।
कौर्मे धृतोऽद्रिरमृतोन्मथने स्वपृष्ठे
ग्राहात्प्रपन्नमिभराजममुञ्चदार्तम् ॥१८॥

प्रलयकालमें मत्स्यावतार लेकर मनु, पृथिवी और ओषधियों-की रक्षा की । वराह-अवतारमें जलमें डूबी हुई पृथिवीका उद्धार

योग-साधनके पूर्ण होनेसे पूर्व ही यदि किसी साधकका शरीर अकस्मात् उत्पन्न हुई व्याधिसे पीड़ित हो जाय तो उसके लिये ये उपाय कहे हैं—

योगधारणया कांश्चिदासनैर्धारणान्वितैः[1]।
तपोमन्त्रौषधैः कांश्चिदुपसर्गान् विनिर्दहेत् ॥३९॥

किन्हीं उपद्रवोंको योग-धारणासे, किन्हींको धारणायुक्त आसनसे और किन्हींको तप, मन्त्र तथा ओषधिसे शान्त करे।

कांश्चिन्ममानुध्यानेन नामसङ्कीर्तनादिभिः।
योगेश्वरानुवृत्त्या वा हन्यादशुभदाञ्छनैः ॥४०॥

किन्हीं अशुभप्रद दोषोंको मेरे ध्यानसे, किन्हींको नाम-संकीर्तन आदिसे और किन्हींको योगेश्वरोंके ध्यानसे शनैः-शनैः नष्ट कर दे।

केचिद्देहमिमं धीराः सुकल्पं वयसि स्थिरम्।
विधाय विविधोपायैरथ युञ्जन्ति सिद्धये ॥४१॥

कोई-कोई धीर योगिजन इस देहको विविध उपायोंसे सुदृढ और युवावस्थामें स्थिर करके फिर [अणिमादि] सिद्धिके लिये योग-साधन करते हैं।

न हि तत्कुशलादृत्यं तदायासो ह्यपार्थकः।
अन्तवत्त्वाच्छरीरस्य फलस्येव वनस्पतेः ॥४२॥

चतुर पुरुषको इस मार्गका अवलम्बन नहीं करना चाहिये; यह तो व्यर्थ प्रयासमात्र है, क्योंकि वृक्षमें लगे हुए फलके समान यह शरीर तो नाशवान् ही है।

१. पा०—'धारणादिभिः'।

योगं निषेवतो नित्यं कायश्चेत्कल्पतामियात्[1] ।
तच्छ्रद्दध्यान्न मतिमान्योगमुत्सृज्य मत्परः ॥४३॥

नित्यप्रति योगसाधन करनेसे यदि शरीर सुदृढ भी हो जाय तो भी मुझे भजनेवाला बुद्धिमान् पुरुष साधनको छोड़कर उसीमें सन्तुष्ट होकर न बैठ जाय ।

योगचर्यामिमां योगी विचरन्मद्व्यपाश्रयः[2] ।
नान्तरायैर्विहन्येत निःस्पृहः स्वसुखानुभूः ॥४४॥

जो निष्काम और स्वानन्दानुभव करनेवाला योगी मेरा आश्रय लेकर इस प्रकार योग-साधनमें लगा रहता है उसको कोई विघ्न उपस्थित नहीं होते ।

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे
अष्टाविंशोऽध्यायः ॥२८॥

## उन्तीसवाँ अध्याय

### भागवत-धर्म-निरूपण और उद्धवजीका बदरिकाश्रम-गमन

उद्धव उवाच

सुदुस्तरामिमां[3] मन्ये योगचर्यामनात्मनः ।
यथाञ्जसा[4] पुमान्सिध्येत्तन्मे ब्रूह्यञ्जसाच्युत ॥ १ ॥

उद्धवजी बोले—हे अच्युत ! इस योगचर्याको तो मैं अजितेन्द्रिय पुरुषके लिये अति दुःसाध्य समझता हूँ । अतः आप स्पष्टतया मुझे कोई ऐसा उपाय बतलाइये जिससे लोग अनायास ही सिद्धि प्राप्त कर लें ।

१. पा०—'दूरतः' । २. पा०—'मदपाश्रयः' । ३. पा०—'सुदुश्चराम्' । ४. पा०—'अथ' ।

प्रायशः पुण्डरीकाक्ष युञ्जन्तो योगिनो मनः।
विषीदन्त्यसमाधानान्मनोनिग्रहकर्शिताः ॥ २ ॥

हे कमललोचन! मनको एकाग्र करनेमें लगे हुए योगिजन उसके निग्रह करनेमें असमर्थ होनेसे प्रायः उदास रहा करते हैं।

अथात आनन्ददुघं पदाम्बुजं
हंसाः श्रयेरन्नरविन्दलोचन।
सुखं नु विश्वेश्वर योगकर्मभि-
स्त्वन्माययामी विहता न मानिनः ॥ ३ ॥

इसीलिये, हे अरविन्दाक्ष! हे विश्वेश्वर! सारग्राही विवेकी जन अनायास ही आपके परम आनन्ददायक चरणकमलोंका आश्रय लेते हैं किन्तु जो योगकर्मोंके कारण अभिमानी हो रहे हैं वे आपकी मायासे मारे हुए हैं, उन्हें कभी सुख नहीं मिल सकता।

किं चित्रमच्युत तवैतदशेषबन्धो
दासेष्वनन्यशरणेषु यदात्मसात्त्वम्।
योऽरोचयत्सह मृगैः स्वयमीश्वराणां
श्रीमत्किरीटतटपीडितपादपीठः ॥ ४ ॥

हे सर्व-सुहृद् अच्युत! यदि आप अपने अनन्यशरण दासोंको अपने तुल्य कर लेते है अथवा उन्हें आत्मसमर्पण कर देते हैं तो इसमें आश्चर्य ही क्या है? क्योंकि जिनके चरणकमलोंमें स्वयं ब्रह्मा आदि लोकपालगण भी अपने दीप्तिशाली मुकुट घिसा करते हैं उन्हीं आपने रामावतारमें वानरोंसे मित्रता की थी!

तं त्वाखिलात्मदयितेश्वरमाश्रितानां
सर्वार्थदं स्वकृतविद्विसृजेत को नु।

को वा भजेत्किमपि विस्मृतयेऽनुभूत्यै
किं वा भवेन्न तव पादरजोजुषां नः ॥५॥

अन्तर्यामीरूपसे अपने ऊपर किये हुए आपके उपकारोंको जानकर भी ऐसा कौन पुरुष होगा जो सम्पूर्ण प्राणियोंके आत्मा, प्रियतम, ईश्वर एवं शरणागतोंको सब कुछ देनेवाले प्रभु आपको भूल जायगा? ऐसा कौन विचारवान् होगा जो परिणाममें मोह उत्पन्न करनेवाले और केवल भोगके ही साधन तुच्छ भोगोंकी इच्छा करेगा? और फिर आपके चरण-रजका सेवन करनेवाले हमलोगोंके लिये दुर्लभ भी क्या है?

नैवोपयन्त्यपचितिं कवयस्तवेश
ब्रह्मायुषापि कृतमृद्धमुदः स्मरन्तः ।
योऽन्तर्बहिस्तनुभृतामशुभं विधुन्व-
न्नाचार्यचैत्त्यवपुषा[1] स्वगतिं व्यनक्ति ॥६॥

हे ईश्वर! जो आचार्य और अन्तर्यामीरूपसे शरीरधारियोंका बाह्य और आन्तरिक मल दूर करके उन्हें अपने स्वरूपका साक्षात्कार कराते हैं उन आपके उपकारोंका बदला विवेकी ब्रह्मवेत्तागण ब्रह्माके समान आयु पाकर भी नहीं चुका सकते; वे तो आपके उपकारोंका स्मरण करके ही मन-ही-मन प्रसन्न हुआ करते हैं।

श्रीशुक उवाच

इत्युद्धवेनात्यनुरक्तचेतसा
पृष्टो जगत्क्रीडनकः स्वशक्तिभिः ।
गृहीतमूर्तित्रय ईश्वरेश्वरो
जगाद सप्रेममनोहरस्मितः ॥ ७ ॥

1. पा०—'अवियंतम्'।

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! उद्धवके इस प्रकार अत्यन्त प्रेमपूर्वक पूछनेपर जगत् जिनकी क्रीड़ाकी सामग्री है और जो अपनी मायाशक्तिसे त्रिदेवरूप होकर जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय करते हैं, वे ईश्वरोंके भी ईश्वर मधुर-मधुर मुसकाते हुए प्रेमपूर्वक बोले ।

श्रीभगवानुवाच

हन्त ते कथयिष्यामि मम धर्मान्सुमङ्गलान्[१] ।
याञ्छ्रद्धया चरन्मर्त्यो मृत्युं जयति दुर्जयम् ॥ ८ ॥

श्रीभगवान्ने कहा—हे तात ! मैं तुम्हें अपने अत्यन्त मङ्गलमय [ भागवत- ] धर्म सुनाता हूँ जिनका श्रद्धापूर्वक आचरण करनेसे मनुष्य [ संसाररूप ] दुर्जय मृत्युको जीत लेता है ।

कुर्यात्सर्वाणि कर्माणि मदर्थं शनकैः स्मरन् ।
मय्यर्पितमनश्चित्तो मद्धर्मात्ममनोरतिः ॥ ९ ॥

निरन्तर मुझहीमें मन और चित्तको लगाये रहनेवाला तथा जिसके आत्मा और मनका मेरे धर्मोंमें ही अनुराग हो गया है वह पुरुष मेरा स्मरण करता हुआ अपने सम्पूर्ण कर्मोंको धीरे-धीरे मेरे ही लिये करता रहे ।

देशान्पुण्यानाश्रयेत मद्भक्तैः साधुभिः श्रितान् ।
देवासुरमनुष्येषु मद्भक्ताचरितानि च ॥१०॥

जहाँ मेरे भक्त साधुजन रहते हों उन पुण्य-स्थानोंमें रहे और देवता, असुर अथवा मनुष्योंमेंसे जो मेरे अनन्य भक्त हुए हैं उनके आचरणोंका अनुसरण करे ।

---

१. पा०—'महाफलान्' ।

पृथक्सत्रेण वा मह्यं पर्वयात्रामहोत्सवान् ।
कारयेद्गीतनृत्याद्यैर्महाराजविभूतिभिः ॥११॥

पर्व-दिनोंपर अकेला ही अथवा सबके साथ मिलकर नृत्य, गान, वाद्य आदि महाराजोचित ठाट-बाटसे मेरी यात्रा आदिके महोत्सव करावे ।

मामेव सर्वभूतेषु बहिरन्तरपावृतम् ।
ईक्षेतात्मनि चात्मानं यथा खममलाशयः ॥१२॥

निर्मलचित्त होकर सम्पूर्ण प्राणियोंमें और अपने आपमें मुझ आत्माको ही आकाशके समान निरावरणरूपसे बाहर-भीतर व्याप्त देखे ।

इति सर्वाणि भूतानि मद्भावेन महाद्युते ।
सभाजयन्मन्यमानो ज्ञानं केवलमाश्रितः ॥१३॥
ब्राह्मणे पुल्कसे स्तेने ब्रह्मण्येऽर्के स्फुलिङ्गके ।
अक्रूरे क्रूरके चैव समदृक्पण्डितो मतः ॥१४॥

हे महातेजस्वी उद्धव ! इस प्रकार केवल ज्ञानदृष्टिका आश्रय लेकर जो समस्त प्राणियोंको मेरा ही रूप मानकर सत्कार करता है तथा ब्राह्मण और चाण्डाल, चोर और ब्राह्मण-भक्त, सूर्य और स्फुलिङ्ग ( चिनगारी ), तथा कृपालु और क्रूरमें समान दृष्टि रखता है वही पण्डित माना गया है ।

नरेष्वभीक्ष्णं मद्भावं पुंसो भावयतोऽचिरात् ।
स्पर्धासूयातिरस्काराः साहङ्कारा वियन्ति हि ॥१५॥

---

१. पा०—'नृत्यगीताद्यैः' । २. पा०—'आत्मस्थम्' ।

अधिक समयतक सब पुरुषोंमें निरन्तर मेरी ही भावना करनेसे मनुष्यके स्पर्धा, असूया, ( पर-निन्दा ) तिरस्कार और अहङ्कार आदि दोष दूर हो जाते हैं ।

विसृज्य स्मयमानान्स्वान्दृशं व्रीडां च दैहिकीम् ।
प्रणमेद्दण्डवद्भूमावाश्वचाण्डालगोखरम् ॥१६॥

अपनी हँसी करनेवाले स्वजनोंको, 'मैं अच्छा हूँ, वह बुरा है' ऐसी देहदृष्टिको तथा लोकलज्जाको छोड़कर कुत्ते, चाण्डाल, गौ और गधेको भी पृथिवीपर गिरकर साष्टाङ्ग प्रणाम करे ।

यावत्सर्वेषु भूतेषु मद्भावो नोपजायते ।
तावदेवमुपासीत वाङ्मनःकायवृत्तिभिः[1] ॥१७॥

जबतक सम्पूर्ण प्राणियोंमें मेरी भावना न हो तबतक उक्त प्रकारसे मन, वाणी और शरीरके समस्त व्यापारोंद्वारा मेरी उपासना करता रहे ।

सर्वं ब्रह्मात्मकं तस्य विद्ययात्ममनीषया ।
परिपश्यन्नुपरमेत्सर्वतो मुक्तसंशयः ॥१८॥

इस प्रकार सर्वत्र आत्मबुद्धिरूप ब्रह्मविद्याके द्वारा उसे सब कुछ ब्रह्ममय प्रतीत होने लगता है । ऐसी दृष्टि हो जानेपर सर्वथा निःसन्देह होकर उपरत हो जाय, [ फिर लौकिक-वैदिक किसी प्रकारके कर्म-कलापमें न पड़े ] ।

अयं हि सर्वकल्पानां सध्रीचीनो मतो मम ।
मद्भावः सर्वभूतेषु मनोवाक्कायवृत्तिभिः ॥१९॥

मन, वाणी और शरीरकी समस्त वृत्तियोंसे सम्पूर्ण प्राणियोंमें

१. पा०—'कर्मभिः' ।

मेरी ही भावना करना—इसीको मैं अपनी प्राप्तिका सर्वोत्तम साधन समझता हूँ।

न ह्यङ्गोपक्रमे ध्वंसो मद्धर्मस्योद्धवाण्वपि ।
मया व्यवसितः सम्यङ् निर्गुणत्वादनाशिषः ॥२०॥

प्रिय उद्धव ! आरम्भ कर देनेके उपरान्त फिर मेरे इस धर्मका किसी प्रकारकी विघ्न-बाधाओंसे अणुमात्र भी ध्वंस नहीं होता, क्योंकि निर्गुण होनेके कारण मैंने ही इस निष्काम धर्मका भलीभाँति निश्चय किया है।

यो यो मयि परे धर्मः कल्प्यते निष्फलाय चेत् ।
तदायासो निरर्थः स्याद्भयादेरिव सत्तम ॥२१॥

हे साधुश्रेष्ठ ! जो-जो भय आदिके समान निष्फल प्रयास है वह भी यदि मुझ परमात्माको अर्पण कर दिया जाय तो निष्काम होनेपर तो वह भी धर्म ही है।

एषा बुद्धिमतां बुद्धिर्मनीषा च मनीषिणाम् ।
यत्सत्यमनृतेनेह मर्त्येनाप्नोति मामृतम् ॥२२॥

मनुष्य जो इस असत् और नाशवान् मनुष्य-शरीरके द्वारा मुझ अजर-अमर परमात्माको प्राप्त कर लेता है यही बुद्धिमानोंकी बुद्धिमानी और चतुरोंकी चतुराई है।

एष तेऽभिहितः कृत्स्नो ब्रह्मवादस्य संग्रहः ।
समासव्यासविधिना देवानामपि दुर्गमः ॥२३॥

इस प्रकार मैंने तुम्हें देवताओंको भी दुर्लभ यह ब्रह्मवादका सम्पूर्ण सार-संग्रह संक्षेप और विस्तारसे सुना दिया।

---

१. पा०—'मर्त्यो वाप्नोति'।

अभीक्ष्णशस्ते गदितं ज्ञानं विस्पष्टयुक्तिमत् ।
एतद्विज्ञाय मुच्येत पुरुषो नष्टसंशयः ॥२४॥

हे उद्धव ! मैंने स्पष्ट युक्तियोंसे युक्त यह ज्ञान तुमसे बारंबार कहा है। इसको जान लेनेपर पुरुष निःसन्देह होकर मुक्त हो जाता है।

सुविविक्तं तव प्रश्नं मयैतदपि धारयेत् ।
सनातनं ब्रह्मगुह्यं परं ब्रह्माधिगच्छति ॥२५॥

मैंने तुम्हारे प्रश्नका भली प्रकार विवेचन कर दिया । जो पुरुष हमारे इस प्रश्नोत्तरको ध्यानपूर्वक मनन करके धारण करेगा वह वेदोंके भी परम रहस्य सनातन परब्रह्मको प्राप्त कर लेगा ।

य एतन्मम भक्तेषु संप्रदद्यात्सुपुष्कलम् ।
तस्याहं ब्रह्मदायस्य ददाम्यात्मानमात्मना ॥२६॥

जो मनुष्य मेरे भक्तोंको इसे भलीभाँति स्पष्ट करके समझावेगा उस ज्ञानदाताको मैं अपना आत्मसमर्पण कर दूँगा ।

य एतत्समधीयीत पवित्रं परमं शुचि ।
स पूयेताहरहर्मां ज्ञानदीपेन दर्शयन् ॥२७॥

जो पुरुष इस परम पवित्र प्रसङ्गका शुद्धतापूर्वक नित्यप्रति सम्यक् प्रकारसे अध्ययन करेगा, वह ज्ञानरूपी दीपकसे मेरा साक्षात्कार करके पवित्र हो जायगा ।

य एतच्छ्रद्धया नित्यमव्यग्रः शृणुयान्नरः ।
मयि भक्तिं परां कुर्वन्कर्मभिर्न स बध्यते ॥२८॥

जो कोई एकाग्रचित्तसे इसे श्रद्धापूर्वक नित्य सुनेगा वह मेरी परा भक्ति प्राप्त करके फिर कर्म-बन्धनमें नहीं पड़ेगा ।

अप्युद्धव त्वया ब्रह्म सखे समवधारितम्[1]।
अपि ते विगतो मोहः शोकश्चासौ मनोभवः ॥२९॥

सखा उद्धव! तुमने ब्रह्मका स्वरूप भलीभाँति समझ लिया न? और तुम्हारे चित्तका मोह और शोक तो दूर हो गया न?

नैतत्त्वया दाम्भिकाय नास्तिकाय शठाय च।
अशुश्रूषोरभक्ताय दुर्विनीताय दीयताम् ॥३०॥

तुम इसे दाम्भिक, नास्तिक, दुष्ट-प्रकृति, सुननेकी इच्छा न रखनेवाले, भक्तिहीन और नम्रताहीन पुरुषोंको कभी मत सुनाना।

एतैर्दोषैर्विहीनाय ब्रह्मण्याय प्रियाय च।
साधवे शुचये ब्रूयाद्भक्तिः स्याच्छूद्रयोषिताम् ॥३१॥

जो इन दोषोंसे रहित हो, ब्राह्मण-भक्त हो, प्रेमी हो, साधु-स्वभाव हो और पवित्रचरित्र हो, तथा स्त्री और शूद्रोंमें भी जो भक्तिसम्पन्न हों उसीसे इस प्रसंगको कहना।

नैतद्विज्ञाय जिज्ञासोर्ज्ञातव्यमवशिष्यते।
पीत्वा पीयूषममृतं पातव्यं नावशिष्यते ॥३२॥

जिस प्रकार अमृतपान कर लेनेपर और कुछ पीना नहीं रहता उसी प्रकार इसको जान लेनेपर जिज्ञासुको और कुछ जानना नहीं रहता।

ज्ञाने कर्मणि योगे च वार्तायां दण्डधारणे।
यावानर्थो नृणां तात तावांस्तेऽहं चतुर्विधः ॥३३॥

हे तात! ज्ञान, कर्म, योग, वाणिज्य और राज-दण्डादिसे मनुष्योंको जो [ मोक्ष, धर्म, काम और अर्थरूप ] फल प्राप्त होता है वह चारों प्रकारका फल तुम-जैसे अनन्य भक्तोंके लिये मैं ही हूँ।

१. पा०—'समुपधारितम्'।

मर्त्यो यदा त्यक्तसमस्तकर्मा
निवेदितात्मा विचिकीर्षितो मे ।
तदामृतत्वं प्रतिपद्यमानो
मयात्मभूयाय च कल्पते वै ॥३४॥

जिस समय मनुष्य समस्त कर्म छोड़कर मुझे आत्मसमर्पण करके सब कार्य मेरे ही लिये करना चाहता है उस समय वह मोक्षरूप अमरपदको पाकर मेरा ही स्वरूप हो जाता है ।

श्रीशुक उवाच

स एवमादर्शितयोगमार्ग-
स्तदोत्तमश्लोकवचो निशम्य ।
बद्धाञ्जलिः प्रीत्युपरुद्धकण्ठो
न किञ्चिदूचेऽश्रुपरिप्लुताक्षः ॥३५॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! पुण्यकीर्ति भगवान् कृष्णचन्द्रसे इस प्रकार योगमार्गका उपदेश पानेपर उनके वचन सुनकर उद्धवकी आँखोंमें आँसू भर आये, प्रेमके कारण उनका गला रुक गया और वे कुछ न बोल सके; केवल हाथ जोड़े रह गये ।

विष्टभ्य चित्तं प्रणयावघूर्णं
धैर्येण राजन्बहु मन्यमानः ।
कृताञ्जलिः प्राह यदुप्रवीरं
शीर्ष्णा स्पृशंस्तच्चरणारविन्दम् ॥३६॥

हे राजन् ! फिर धैर्यपूर्वक अपने चित्तके प्रेमावेशको रोककर उद्धवजी अपनेको बड़भागी मानते हुए, भगवान् यदुनाथके चरणोंपर शिर रखकर उनसे हाथ जोड़कर बोले ।

उद्धव उवाच

विद्रावितो मोहमहान्धकारो[1]
य आश्रितो मे तव सन्निधानात्।
विभावसोः किं नु समीपगस्य
शीतं तमो भीः प्रभवन्त्यजाद्य[2] ॥३७॥

उद्धवजी बोले—हे ब्रह्माजीके भी उत्पत्तिकर्ता प्रभो ! मैंने जिस मोहमय ( घोर ) अन्धकारको आश्रय दे रक्खा था वह आपके सहवाससे भाग गया। अग्निके समीप पहुँच जानेपर भी क्या शीत, अन्धकार और भय आदि ठहर सकते हैं ?

प्रत्यर्पितो मे भवतानुकम्पिना
भृत्याय विज्ञानमयः प्रदीपः।
हित्वा कृतज्ञस्तव पादमूलं
कोऽन्यत्समीयाच्छरणं त्वदीयम् ॥३८॥

हे प्रभो ! जिसे आपकी मोहिनी मायाने हर लिया था आपने कृपा करके वह ज्ञानदीपक मुझ सेवकको फिर लौटा दिया। आपकी ऐसी कृपा जानकर भी ऐसा कौन होगा जो आपके चरण-कमलोंका आश्रय छोड़कर किसी औरकी शरणमें जायगा।

वृक्णश्च मे सुदृढः स्नेहपाशो
दाशार्हवृष्ण्यन्धकसात्वतेषु।
प्रसारितः सृष्टिविवृद्धये त्वया
स्वमायया ह्यात्मसुबोधहेतिना ॥३९॥

१. पा०—'मोहमयोऽन्धकारः'। २. पा०—'अजस्रम्'।

आपने अपनी मायासे सृष्टि-वृद्धिके लिये जो दाशार्ह, वृष्णि, अन्धक और सात्वतवंशी यादवोंमें मेरा सुदृढ़ स्नेह-पाश फैला रक्खा था उसे आज आपने आत्मबोधरूपी तीक्ष्ण खड्गसे काट डाला।

नमोऽस्तु ते महायोगिन्प्रपन्नमनुशाधि माम्।
यथा त्वच्चरणाम्भोजे रतिः स्यादनपायिनी ॥४०॥

हे महायोगेश्वर! आपको नमस्कार है; अब आप मुझ शरणागतको ऐसी आज्ञा दीजिये जिससे आपके चरणकमलोंमें मेरी अविचल भक्ति हो।

श्रीभगवानुवाच

गच्छोद्धव मयादिष्टो बदर्याख्यं ममाश्रमम्।
तत्र मत्पादतीर्थोदे स्नानोपस्पर्शनैः शुचिः ॥४१॥

श्रीभगवान् बोले—हे उद्धव! मेरी आज्ञासे अब तुम बदरीनारायणनामक मेरे आश्रमको जाओ। वहाँ मेरे चरणकमलोंसे उत्पन्न गङ्गाजीके अति पुनीत जलके स्नान और पानसे तुम पवित्र हो जाओगे।

ईक्षयालकनन्दाया विधूताशेषकल्मषः।
वसानो वल्कलान्यङ्ग वन्यभुक्सुखनिःस्पृहः ॥४२॥

अलकनन्दाके दर्शनोंसे तुम्हारे समस्त पाप दूर हो जायँगे। हे प्रियवर! वहाँ तुम वल्कल-वस्त्र धारणकर वनके कन्द, मूल, फल भोजन करते हुए निःस्पृह वृत्तिसे सुखपूर्वक रहना।

तितिक्षुर्द्वन्द्वमात्राणां सुशीलः संयतेन्द्रियः।
शान्तः समाहितधिया ज्ञानविज्ञानसंयुतः ॥४३॥

तथा शीतोष्णादि द्वन्द्वोंको सहन करते हुए, सुशील और

जितेन्द्रिय होकर शान्तचित्त हो एकाग्र बुद्धिसे ज्ञान और विज्ञानसे युक्त रहना।

**मत्तोऽनुशिक्षितं यत्ते विविक्तमनुभावयन्।**
**मय्यावेशितवाक्चित्तो मद्धर्मनिरतो भव।**
**अतिव्रज्य गतीस्तिस्रो मामेष्यसि ततः परम्॥४४॥**

मुझसे तुम्हें जो कुछ शिक्षा मिली है उसका अच्छी तरह विचार करते हुए तथा मुझहीमें वाणी और चित्तको लगाते हुए मेरे धर्मोंमें ही तत्पर रहना। ऐसा करते रहनेसे तुम तीनों गुणोंकी गतिको लाँघकर अन्तमें मुझ परब्रह्मको प्राप्त हो जाओगे।

श्रीशुक उवाच

**स एवमुक्तो हरिमेधसोद्धवः**
**प्रदक्षिणं तं परिसृत्य पादयोः।**
**शिरो निधायाश्रुकलाभिरार्द्रधी-**
**र्न्यषिञ्चदद्वन्द्वपरोऽप्यपक्रमे॥४५॥**

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन्! जिनका ज्ञान हो जानेपर संसार-भ्रम हर लिया जाता है उन श्रीकृष्णचन्द्रके ऐसा कहनेपर उद्धवजीने उठकर उनकी परिक्रमा की और उनके चरणोंपर अपना शिर रख दिया; वे द्वन्द्वोंसे परे थे तो भी वहाँसे चलते समय उनका चित्त प्रेमवश भर आया और अपने नेत्रोंकी अश्रुधारासे उन्होंने भगवान्‌के चरण भिगो दिये।

**सुदुस्त्यजस्नेहवियोगकातरो**
**न शक्नुवंस्तं परिहातुमातुरः।**

कृच्छ्रं ययौ मूर्ध्नि भर्तृपादुके
बिभ्रन्नमस्कृत्य ययौ पुनः पुनः ॥४६॥

जिनके स्नेहको छोड़ना अत्यन्त कठिन है उन श्रीकृष्णके वियोग होनेसे वे व्याकुल हो गये, तथा उन्हें एकाएकी न छोड़ सकनेके कारण उन्होंने अति आतुर होकर स्वामीकी चरणपादुकाएँ ले लीं और उन्हें अपने शिरपर रखकर बारंबार प्रणाम करनेके अनन्तर जैसे-तैसे अपना मन मसोसकर वहाँसे चले।

ततस्तमन्तर्हृदि[1] संनिवेश्य
गतो महाभागवतो विशालाम्।
यथोपदिष्टां जगदेकबन्धुना
तपः समास्थाय हरेरगाद्गतिम् ॥४७॥

महाभागवत उद्धवजी हृदयमें भगवान्की दिव्य छवि धारण किये बदरिकाश्रम पहुँचे और वहाँ संसारके एकमात्र सुहृद श्रीहरिके आदेशानुसार आचरण करते हुए अन्तमें परमगतिको प्राप्त हुए।

य एतदानन्दसमुद्रसंभृतं
ज्ञानामृतं भागवताय भाषितम्।
कृष्णेन योगेश्वरसेविताङ्घ्रिणा
सच्छ्रद्धयासेव्य जगद्विमुच्यते ॥४८॥

योगेश्वर जिनके चरणोंकी सेवा करते हैं उन्हीं श्रीकृष्णचन्द्रने आनन्द-समुद्रसे उत्पन्न हुआ यह ज्ञानामृत अपने अनन्य भक्त उद्धवको सुनाया। जो पुरुष इसका श्रद्धापूर्वक थोड़ा-सा भी सेवन करता है [ वह संसार-बन्धनसे मुक्त हो जाता है; अधिक क्या ] जगत् ही उसके सङ्गसे छूट जाता है।

[1] पा०—'तमाधन्'।

भवभयमपहन्तुं ज्ञानविज्ञानसारं
निगमकृदुपजह्रे भृङ्गवद्वेदसारम् ।
अमृतमुदधितश्चापाययद्भृत्यवर्गान्
पुरुषमृषभमाद्यं कृष्णसंज्ञं नतोऽस्मि ॥४९॥

जिन वेदप्रकाशक भगवान्‌ने संसारभयको दूर करनेके लिये फूलोंसे साररूप मधुको निकाल लेनेवाले भ्रमरके समान एक तो समस्त वेद-वेदान्तोंका साररूप यह ज्ञान-विज्ञानका सार निकाला और दूसरा समुद्रसे अमृत निकाला तथा इन्हें अपने [ निवृत्तिमार्गी और प्रवृत्तिमार्गी ] भक्तोंको पिलाया उन कृष्णनामक सनातन पुरुषोत्तमको मैं प्रणाम करता हूँ ।

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे
एकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥२९॥

# तीसवाँ अध्याय

## यदुवंश-विनाश

राजोवाच

ततो महाभागवत उद्धवे निर्गते वनम् ।
द्वारवत्यां किमकरोद्भगवान्भूतभावनः ॥ १ ॥

राजा परीक्षितने पूछा—हे ब्रह्मन् ! महान् भगवद्भक्त उद्धवजीके वनको चले जानेपर भूतभावन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने द्वारकामें क्या किया ?

ब्रह्मशापोपसंसृष्टे स्वकुले यादवर्षभः ।
प्रेयसीं सर्वनेत्राणां तनुं स कथमत्यजत् ॥ २ ॥

उन यदुकुलभूषणने ब्रह्मशापसे अपने कुलके ग्रस्त हो जानेपर समस्त नेत्रों ( इन्द्रियों ) को सुख देनेवाले अपने शरीरको किस प्रकार त्यागा ?

प्रत्याक्रष्टुं नयनमबला यत्र लग्नं न शेकुः
कर्णाविष्टं न सरति ततो यत्सतामात्मलग्नम् ।
यच्छ्रीर्वाचां जनयति रतिं किं नु मानं[1] कवीनां
दृष्ट्वाजिष्णोर्युधि रथगतं यच्च तत्साम्यमीयुः ॥ ३ ॥

जिसमें लगे हुए नेत्रोंको स्त्रियाँ नहीं मोड़ सकतीं, कर्णमार्गसे प्रविष्ट होनेपर जो सज्जनोंके चित्तसे नहीं निकलता, जिसकी शोभा [ वर्णित की जानेपर ] कवियोंकी वाणीको आनन्दित करती है और उन (कवियों) के मानका तो कहना ही क्या है ? तथा जिसे अर्जुनके रथपर विराजमान देखकर युद्धमें मरनेवाले योद्धाओंको सारूप्य-मुक्ति प्राप्त हुई, [ उस अति अद्भुत शरीरको भगवान्‌ने कैसे छोड़ा ? ]

श्रीशुक उवाच

दिवि भुव्यन्तरिक्षे च महोत्पातान्समुत्थितान् ।
दृष्ट्वासीनान् सुधर्मायां कृष्णः प्राह यदूनिदम् ॥ ४ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! श्रीकृष्णचन्द्रने आकाश, पृथिवी और अन्तरिक्षमें महान् उत्पातोंको उठते देखकर सुधर्मा नामकी सभामें बैठे हुए यादवोंसे कहा ।

श्रीभगवानुवाच

एते घोरा महोत्पाता द्वार्वत्यां यमकेतवः ।
मुहूर्त्तमपि न स्थेयमत्र नो यदुपुङ्गवाः ॥ ५ ॥

१. पा०—'कीर्त्यमानाम्' ।

श्रीभगवान् बोले—हे यादवश्रेष्ठगण ! द्वारकापुरीमें होनेवाले ये महान् उत्पात मानो यमराजकी ध्वजा ही हैं; अब हमको यहाँ एक क्षणभर भी नहीं ठहरना चाहिये ।

स्त्रियो बालाश्च वृद्धाश्च शङ्खोद्धारं व्रजन्त्वितः ।
वयं प्रभासं यास्यामो यत्र प्रत्यक् सरस्वती ॥ ६ ॥

स्त्री, बालक और बड़े-बूढ़ोंको तो यहाँसे शंखोद्धार-क्षेत्रको जाने दो और हम सब लोग प्रभासक्षेत्रको चलेंगे जहाँ कि पश्चिमकी ओर बहनेवाली सरस्वती नदी है ।

तत्राभिषिच्य शुचय उपोष्य सुसमाहिताः ।
देवताः पूजयिष्यामः स्नपनालेपनार्हणैः ॥ ७ ॥

उस तीर्थमें स्नान करके पवित्र हो हम उपवास करेंगे और एकाग्रचित्तसे स्नान, चन्दन आदि सामग्रियोंसे देवताओंका पूजन करेंगे ।

ब्राह्मणांस्तु महाभागान्कृतस्वस्त्ययना वयम् ।
गोभूहिरण्यवासोभिर्गजाश्वरथवेश्मभिः ॥ ८ ॥

तदनन्तर स्वस्तिवाचन हो चुकनेपर हम गौ, भूमि, सुवर्ण, वस्त्र, गज, अश्व, रथ और गृह आदिसे महाभाग ब्राह्मणोंका सत्कार करेंगे ।

विधिरेष ह्यरिष्टघ्नो मङ्गलायनमुत्तमम् ।
देवद्विजगवां पूजा भूतेषु परमो भवः ॥ ९ ॥

यह विधि हमारे अरिष्टका नाश करनेवाली और अत्युत्तम मङ्गलकारिणी है । देवता, ब्राह्मण और गौओंकी पूजा ही प्राणियोंके जन्मका परम लाभ है ।

इति सर्वे समाकर्ण्य यदुवृद्धा मधुद्विषः ।
तथेति नौभिरुत्तीर्य प्रभासं प्रययू रथैः ॥ १० ॥

भगवान् मधुसूदनके इस कथनको सुनकर सब वृद्ध यादवोंने उसका अनुमोदन किया और तुरन्त नौकाओंसे समुद्र पार करके रथोंद्वारा प्रभास-क्षेत्रको चल दिये।

तस्मिन्भगवतादिष्टं यदुदेवेन यादवाः।
चक्रुः परमया भक्त्या सर्वश्रेयोपबृंहितम् ॥११॥

वहाँ भगवान् यदुनाथके आदेशको सब यादवोंने परम श्रद्धा और भक्तिसे समस्त मङ्गल-कृत्योंके सहित पालन किया।

ततस्तस्मिन्महापानं पपुर्मैरेयकं मधु।
दिष्टविभ्रंशितधियो यद्द्रवैर्भ्रश्यते मतिः ॥१२॥

फिर प्रारब्धवश बुद्धि भ्रष्ट हो जानेके कारण उन्होंने जिसके पीनेसे बुद्धि ठिकाने नहीं रहती उस मैरेयक नामकी अति सुरस महामदिराका पान किया।

महापानाभिमत्तानां वीराणां दृप्तचेतसाम्।
कृष्णमायाविमूढानां संघर्षः सुमहानभूत् ॥१३॥

उस तीव्र मदिरासे उन्मत्त हुए और भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी मायासे मोहित हुए उन गर्वीले वीरोंमें परस्पर बड़ा भारी झगड़ा छिड़ गया।

युयुधुः क्रोधसंरब्धा वेलायामाततायिनः।
धनुर्भिरसिभिर्भल्लैर्गदाभिस्तोमरर्ष्टिभिः ॥१४॥

उस समय अति क्रोधावेशसे वे आततायी धनुष, बाण, खड्ग, भाला, गदा, तोमर और ऋष्टि आदि अस्त्र-शस्त्रोंसे वहाँ समुद्र-तटपर लड़ने लगे।

पतत्पताकै रथकुञ्जरादिभिः
खरोष्ट्रगोभिर्महिषैर्नरैरपि ।
मिथः समेत्याश्वतरैः सुदुर्मदा
न्यहञ्शरैर्दद्भिरिव द्विपा वने ॥१५॥

फहराती हुई पताकाओंवाले रथों, हाथियों, गधों, ऊँटों, बैलों, भैंसों, खच्चरों और मनुष्योंके सहित परस्पर भिड़कर वे मदोन्मत्त यादव वनमें दन्त-प्रहार करके लड़ते हुए हाथियोंके समान आपसमें लड़ने लगे।

प्रद्युम्नसाम्बौ युधि रूढमत्सरा-
वक्रूरभोजावनिरुद्धसात्यकी ।
सुभद्रसंग्रामजितौ सुदारुणौ
गदौ सुमित्रासुरथौ समीयतुः ॥१६॥

उस युद्धमें प्रद्युम्न और साम्ब, अक्रूर और भोज, अनिरुद्ध और सात्यकि, दारुण योद्धा सुभद्र और संग्रामजित्, [श्रीकृष्णचन्द्र-का भाई और उनका पुत्र] दोनों गद तथा सुमित्र और सुरथ ये सब वीर परस्पर अत्यन्त मत्सरपूर्वक भिड़ गये।

अन्ये च ये वै निशठोल्मुकादयः
सहस्रजिच्छतजिद्भानुमुख्याः ।
अन्योऽन्यमासाद्य मदान्धकारिता
जघ्नुर्मुकुन्देन विमोहिता भृशम् ॥१७॥

इनके सिवाय निशठ, उल्मुक, सहस्रजित्, शतजित् और भानु आदि जो अन्य वीर थे वे भी भगवान्‌की मायासे मोहित और मदसे उन्मत्त होकर परस्पर एक दूसरेको मारने लगे।

दाशार्हवृष्ण्यन्धकभोजसात्वता
मध्वर्बुदा माथुरशूरसेनाः ।
विसर्जनाः कुकुराः कुन्तयश्च
मिथस्ततस्तेऽथ विसृज्य सौहृदम् ॥१८॥

दाशार्ह, वृष्णि, अन्धक, भोज, सात्वत, मधु, अर्बुद, माथुर, शूरसेन, विसर्जन, कुकुर और कुन्ति आदि कुलोंके लोग परस्पर स्नेह छोड़कर लड़ने लगे।

पुत्रा अयुध्यन्पितृभिर्भ्रातृभिश्च
स्वस्रीयदौहित्रपितृव्यमातुलैः ।
मित्राणि मित्रैः सुहृदः सुहृद्भि-
र्ज्ञातींस्त्वहन् ज्ञातय एव मूढाः ॥१९॥

तब [मदिरापानसे] उन्मत्त हो पुत्र पितासे, [भाई] भाईसे [मामा] भानजोंसे, [नाना] धेवतोंसे, [भतीजे] चाचाओंसे तथा [भानजे] मामाओंसे लड़ने लगे। इसी प्रकार मित्रोंसे मित्र और बन्धुओंसे बन्धु भिड़ गये तथा सजातीयगण अपने सजातीयों-पर प्रहार करने लगे।

शरेषु क्षीयमाणेषु भज्यमानेषु धन्वसु ।
शस्त्रेषु क्षीयमाणेषु मुष्टिभिर्जहुरेरकाः ॥२०॥

अन्तमें, बाणोंके समाप्त हो जानेपर, धनुषोंके टूट जानेपर और अन्य समस्त शस्त्रोंके भी क्षीण हो जानेपर उन्होंने मुट्ठी बाँधकर [समुद्रतटपर उस मूसलके चूर्णसे ही उत्पन्न हुए] सरकण्डोंको उखाड़ा।

ता वज्रकल्पा ह्यभवन्परिघा मुष्टिना भृताः[1] ।
जघ्नुर्द्विषस्तैः कृष्णेन वार्यमाणास्तु तं च ते ॥२१॥

उनकी मुट्ठियोंमें लगे हुए वे सरकण्डे लोह-दण्ड और वज्रके समान हो गये । वे रोषमें भरकर उन्हींसे प्रहार करने लगे और जब श्रीकृष्णचन्द्रने उन्हें रोका तो वे उन्हें भी मारनेको दौड़े ।

प्रत्यनीकं मन्यमाना बलभद्रं च मोहिताः ।
हन्तुं कृतधियो राजन्नापन्ना आततायिनः[2] ॥२२॥

हे राजन् ! उन मूढ़बुद्धि आततायियोंने बलरामजीको भी अपना शत्रु मानकर उन्हें मारनेके विचारसे आक्रमण किया ।

अथ तावपि संक्रुद्धावुद्यम्य कुरुनन्दन ।
एरकामुष्टिपरिघौ चरन्तौ जघ्नतुर्युधि ॥२३॥

हे कुरुनन्दन परीक्षित ! तब कृष्ण और बलदेव भी क्रोधमें भरकर युद्धभूमिमें घूमते हुए उन सरकण्डों और मुट्ठीरूप लोह-दण्डोंसे उनपर प्रहार करने लगे ।

ब्रह्मशापोपसृष्टानां कृष्णमायावृतात्मनाम् ।
स्पर्धाक्रोधः क्षयं निन्ये वैणवोऽग्निर्यथा वनम् ॥२४॥

बाँसोंके वनको जिस प्रकार दावानल भस्म कर देता है उसी प्रकार ब्रह्मशापसे ग्रस्त और श्रीकृष्णचन्द्रकी मायासे विमोहित उन यादवोंके स्पर्धाजनित क्रोधने उनका ध्वंस कर दिया ।

एवं नष्टेषु सर्वेषु कुलेषु स्वेषु केशवः ।
अवतारितो भुवो भार इति मेनेऽवशेषितः ॥२५॥

1. पा०—'धृताः' । 2. पा०—'आपतन्नाततायिनः' ।

इस प्रकार अपने समस्त स्वजनोंके नष्ट हो जानेपर भगवान्‌ने विचार किया कि अब तो पृथिवीका रहा-सहा भार भी उतर गया।

रामः समुद्रवेलायां योगमास्थाय पौरुषम्।
तत्याज लोकं[1] मानुष्यं संयोज्यात्मानमात्मनि ॥२६॥

बलरामजीने भी समुद्र-तटपर परमपुरुषके चिन्तनरूप योगका आश्रय ले अपने आत्माको आत्मा ( उसके शुद्धस्वरूप ) में स्थितकर अपना मनुष्य-शरीर छोड़ दिया।

रामनिर्याणमालोक्य भगवान् देवकीसुतः।
निषसाद धरोपस्थे तूष्णीमासाद्य पिप्पलम् ॥२७॥
बिभ्रच्चतुर्भुजं रूपं भ्राजिष्णु प्रभया स्वया।
दिशो वितिमिराः कुर्वन्विधूम इव पावकः ॥२८॥

इस प्रकार बलरामजीकी परमपदप्राप्ति देखकर भगवान् देवकीनन्दन अति देदीप्यमान चतुर्भुजरूप धारण कर अपनी दिव्य कान्तिसे दशों दिशाओंको अन्धकारहीन करते हुए धूम्रहीन अग्निके समान सुशोभित हो एक पीपलके वृक्षकी छायामें पृथिवी-पर शान्तभावसे मौन होकर बैठ गये।

श्रीवत्साङ्कं घनश्यामं तप्तहाटकवर्चसम्।
कौशेयाम्बरयुग्मेन परिवीतं सुमङ्गलम् ॥२९॥

उस समय भगवान्‌का मेघके समान श्यामवर्ण, तप्त सुवर्णकी-सी कान्तिवाला, श्रीवत्सचिह्नसे सुशोभित एवं दो रेशमी पीताम्बरोंसे युक्त परम मङ्गलमय स्वरूप था।

१. पा०—'लोकमाविश्य'।

सुन्दरस्मितवक्त्राब्जं नीलकुन्तलमण्डितम् ।
पुण्डरीकाभिरामाक्षं स्फुरन्मकरकुण्डलम् ॥२०॥

जो मनोहर मुसकानयुक्त मुखकमलवाला, नील अलकावलीसे सुशोभित, कमलदलके समान सुन्दर नेत्रोंसे युक्त तथा झिलमिलाते हुए मकराकृत कुण्डलोंवाला था ।

कटिसूत्रब्रह्मसूत्रकिरीटकटकाङ्गदैः ।
हारनूपुरमुद्राभिः कौस्तुभेन विराजितम् ॥२१॥

[ वह मंगलमय विग्रह ] करधनी, यज्ञोपवीत, मुकुट, कङ्कण, भुजबन्ध, हार, नूपुर, अंगूठियाँ और कौस्तुभमणिसे सुशोभित था ।

वनमालापरीताङ्गं मूर्तिमद्भिर्निजायुधैः ।
कृत्वोरौ दक्षिणे पादमासीनं पङ्कजारुणम् ॥२२॥

उसके सर्वाङ्गमें वनमाला सुशोभित थी तथा शङ्ख, चक्र, गदा और पद्म आदि आयुध मूर्तिमान् होकर सेवामें उपस्थित थे । उस समय वह भगवन्मूर्ति अपना अरुण कमल-सदृश वाम चरण दाहिनी जङ्घापर रखकर विराजमान थी ।

मुसलावशेषायःखण्डकृतेषुर्लुब्धको जरा ।
मृगास्याकारं तच्चरणं विव्याध मृगशङ्कया ॥२३॥

तब जरा नामके व्याधने, जिसने कि [ मछलीके पेटसे प्राप्त हुए ] मूसलके बचे हुए टुकड़ेसे अपने बाणकी गाँसी बनायी थी, भगवान्के मृगाकार चरणको दूरसे मृग समझकर [ उसी बाणसे ] वेध दिया ।

चतुर्भुजं तं पुरुषं दृष्ट्वा स कृतकिल्बिषः ।
भीतः पपात शिरसा पादयोरसुरद्विषः ॥२४॥

पास जानेपर उन चतुर्भुजमूर्ति महापुरुषको देखकर वह अपराधी होनेके कारण भयसे काँपता हुआ दैत्यदलन भगवान्‌के चरणोंमें गिर पड़ा।

अजानता कृतमिदं पापेन मधुसूदन।
क्षन्तुमर्हसि पापस्य उत्तमश्लोक मेऽनघ ॥३५॥

[और कहने लगा—] हे मधुसूदन! मुझ पापीसे अनजानमें यह अपराध हो गया है। हे उत्तमश्लोक! हे अनघ! मैं आपका अपराधी हूँ, कृपा करके क्षमा करें।

यस्यानुस्मरणं नृणामज्ञानध्वान्तनाशनम्।
वदन्ति तस्य ते विष्णो मयासाधु कृतं प्रभो ॥३६॥

हे विष्णो! हे प्रभो! जिनका स्मरण मनुष्योंके अज्ञानान्धकारको नष्ट करनेवाला कहा जाता है, हाय! उन्हीं आपका मुझसे अहित हो गया।

तन्माशु जहि वैकुण्ठ पाप्मानं मृगलुब्धकम्।
यथा पुनरहं त्वेवं न कुर्यां सदतिक्रमम् ॥३७॥

हे वैकुण्ठ! मैं निरपराध मृगोंको मारनेवाला महापापी हूँ, आप शीघ्र ही मुझे मार डालिये, जिससे कि फिर मुझसे महापुरुषोंका ऐसा अपराध न हो।

यस्यात्मयोगरचितं न विदुर्विरिञ्चो
रुद्रादयोऽस्य तनयाः पतयो गिरां ये।
त्वन्मायया पिहितदृष्टय एतदञ्जः
किं तस्य ते वयमसद्गतयो गृणीमः ॥३८॥

जिनकी आत्मयोगरचित सृष्टिको ब्रह्माजी और उनके पुत्र रुद्र आदि भी, जो सम्पूर्ण विद्याओंके पारदर्शी हैं, नहीं जानते, क्योंकि उनकी दृष्टि भी आपकी मायासे आवृत है; फिर हम तो जन्मसे ही महानीच हैं—हम उसके विषयमें क्या कह सकते हैं ?

श्रीभगवानुवाच

मा भैर्जरे त्वमुत्तिष्ठ काम एष कृतो हि मे ।
याहि त्वं मदनुज्ञातः स्वर्गं सुकृतिनां पदम् ॥३९॥

श्रीभगवान् बोले—अरे जरा ! तू मत डर, खड़ा हो, यह सब तो मेरी ही इच्छासे हुआ है । अब तू मेरी आज्ञासे पुण्यवानों-के प्राप्यस्थान स्वर्गको जा ।

श्रीशुक उवाच

इत्यादिष्टो भगवता कृष्णेनेच्छाशरीरिणा ।
त्रिः परिक्रम्य तं नत्वा विमानेन दिवं ययौ ॥४०॥

स्वेच्छाशरीरधारी श्रीकृष्णचन्द्रका ऐसा आदेश पाकर वह व्याध भगवान्‌की तीन परिक्रमा कर उन्हें प्रणाम करनेके अनन्तर विमानपर चढ़कर स्वर्गको चला गया ।

दारुकः कृष्णपदवीमन्विच्छन्नधिगम्य ताम् ।
वायुं तुलसिकामोदमाघ्रायाभिमुखं ययौ ॥४१॥

इधर, भगवान्‌का सारथि दारुक उनके चरणचिह्नोंको खोजता हुआ उनका पता पाकर तुलसीकी गन्धयुक्त वायुको सूँघता हुआ उसी ओर चला ।

तं तत्र तिग्मद्युभिरायुधैर्वृतं
ह्यश्वत्थमूले कृतकेतनं पतिम् ।

स्नेहप्लुतात्मा निपपात पादयो
रथादवप्लुत्य स बाष्पलोचनः ॥४२॥

वहाँ अपने स्वामीको अश्वत्थ-वृक्षके नीचे तीव्र तेजयुक्त और अपने मूर्तिमान् आयुधोंसे घिरे हुए देखकर वह रथसे उतर पड़ा, उसकी आँखोंमें आँसू भर आये और वह प्रेमातुर हो उनके चरणोंमें गिर पड़ा।

अपश्यतस्त्वच्चरणाम्बुजं प्रभो
दृष्टिः प्रनष्टा तमसि प्रविष्टा ।
दिशो न जाने न लभे च शान्तिं
यथा निशायामुडुपे प्रनष्टे ॥४३॥

[ वह कहने लगा— ] हे प्रभो! रात्रिमें चन्द्रमाके अस्त हो जानेसे जैसी दशा होती है उसी प्रकार आपके चरणकमलोंको न देख पानेसे मेरी दृष्टि नष्ट और घोर अन्धकारसे आच्छादित हो गयी है। मैं नहीं जानता कि किस ओर जाऊँ, और न मुझे शान्ति ही मिलती है।

इति ब्रुवति सूते वै रथो गरुडलाञ्छनः ।
खमुत्पपात राजेन्द्र साश्वध्वज उदीक्षतः ॥४४॥

हे राजेन्द्र! सारथिके ऐसा कहनेपर भगवान्‌का गरुडचिह्न-सुशोभित रथ घोड़ोंके सहित उसके देखते-देखते आकाशमें उड़ गया।

तमन्वगच्छन्दिव्यानि विष्णुप्रहरणानि च ।
तेनातिविस्मितात्मानं सूतमाह जनार्दनः ॥४५॥

और फिर उसके पीछे भगवान्‌के दिव्य आयुध भी चले गये। यह सब देखकर अति विस्मित हुए सारथिसे जनार्दन श्रीकृष्णचन्द्र बोले—

गच्छ द्वारवतीं सूत ज्ञातीनां निधनं मिथः ।
संकर्षणस्य निर्याणं बन्धुभ्यो ब्रूहि मद्दशाम् ॥४६॥

हे सूत ! अब तुम द्वारकापुरीको जाओ और हमारे बन्धु-बान्धवोंको यादवोंके पारस्परिक विध्वंस, बलरामजीकी परमगति और मेरी दशाका वृत्तान्त सुनाओ ।

**द्वारकायां च न स्थेयं भवद्भिश्च स्वबन्धुभिः ।**
**मया त्यक्तां यदुपुरीं समुद्रः प्लावयिष्यति ॥४७॥**

अब तुमलोगोंको अपने बन्धु-बान्धवोंसहित द्वारकामें नहीं रहना चाहिये, क्योंकि मेरी त्यागी हुई उस यदुपुरीको समुद्र डुबो देगा ।

**स्वं स्वं परिग्रहं सर्वे आदाय पितरौ च नः ।**
**अर्जुनेनाविताः सर्व इन्द्रप्रस्थं गमिष्यथ ॥४८॥**

सब लोग अपने-अपने धन, कुटुम्ब और मेरे माता-पिता आदिको लेकर अर्जुनके साथ इन्द्रप्रस्थ चले जायँ ।

**त्वं तु मद्धर्ममास्थाय ज्ञाननिष्ठ उपेक्षकः ।**
**मन्मायारचनामेतां विज्ञायोपशमं व्रज ॥४९॥**

और तुम तो मेरे भागवत-धर्मोंका आचरण करते हुए ज्ञान-निष्ठ और निरपेक्ष होकर इस सम्पूर्ण प्रपञ्चको मेरी मायाकी रचना समझो और शान्तिको प्राप्त होओ ।

**इत्युक्तस्तं परिक्रम्य नमस्कृत्य पुनः पुनः ।**
**तत्पादौ शीर्ष्ण्युपाधाय दुर्मनाः प्रययौ पुरीम् ॥५०॥**

भगवान्‌के ये वचन सुनकर दारुक वारंवार उनकी परिक्रमा कर और चरणोंमें शिर रख प्रणाम करनेके अनन्तर अति उदास मनसे द्वारकापुरीको चला गया ।

---

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे
त्रिंशोऽध्यायः ॥३०॥

---

ॐ

# इकतीसवाँ अध्याय

## श्रीभगवान्‌का स्वधाम-गमन

### श्रीशुक उवाच

अथ तत्रागमद्ब्रह्मा भवान्या च समं भवः ।
महेन्द्रप्रमुखा देवा मुनयः सप्रजेश्वराः ॥ १ ॥
पितरः सिद्धगन्धर्वा विद्याधरमहोरगाः ।
चारणा यक्षरक्षांसि किन्नराप्सरसो द्विजाः ॥ २ ॥
द्रष्टुकामा भगवतो निर्याणं परमोत्सुकाः ।
गायन्तश्च गृणन्तश्च शौरेः कर्माणि जन्म च ॥ ३ ॥
ववृषुः पुष्पवर्षाणि विमानावलिभिर्नभः ।
कुर्वन्तः सङ्कुलं राजन्भक्त्या परमया युताः ॥ ४ ॥

श्रीशुकदेवजी बोले—हे राजन् ! तदनन्तर ब्रह्माजी, भवानीके सहित भगवान् शङ्कर, इन्द्रादि देवगण, प्रजापतियोंके सहित मुनिजन, पितर, सिद्ध, गन्धर्व, विद्याधर, नाग, चारण, यक्ष, राक्षस, किन्नर, अप्सरा और द्विजगण आदि भगवान्‌के परमधामगमनको देखनेके लिये परम उत्सुक होकर उनके जन्म और कर्मोंका गान एवं कथन करते हुए वहाँ आये। वे अपने विमानोंसे सम्पूर्ण आकाशको परिपूर्ण करते हुए परमभक्तिपूर्वक भगवान्‌पर पुष्पोंकी वर्षा करने लगे ।

भगवान्पितामहं वीक्ष्य विभूतीरात्मनो विभुः ।
संयोज्यात्मनि चात्मानं पद्मनेत्रे न्यमीलयत् ॥ ५ ॥

सर्वव्यापक भगवान्‌ने पितामह ब्रह्माजी और अपनी अन्यान्य

विभूतियोंको देखकर अपने आत्माको स्वरूपमें स्थित कर अपने नेत्रकमल मूँद लिये ।

लोकाभिरामां स्वतनुं धारणाध्यानमङ्गलम् ।
योगधारणयाग्नेय्यादग्ध्वा धामाविशत्स्वकम् ॥ ६ ॥

धारणा और ध्यानके लिये अति मंगलरूप तथा त्रिभुवनकी शोभा बढ़ानेवाले अपने दिव्य शरीरको योगाग्निसे भस्म किये विना ही भगवान्‌ने अपने धाममें प्रवेश किया ।

दिवि दुन्दुभयो नेदुः पेतुः सुमनसश्च खात् ।
सत्यं धर्मो धृतिर्भूमेः कीर्तिः श्रीश्चानु तं ययुः ॥ ७ ॥

उस समय स्वर्गलोकमें नगाड़े बजने लगे और आकाशसे पुष्पोंकी वर्षा होने लगी । हे राजन् ! भगवान्‌के साथ ही इस लोकसे सत्य, धर्म, धैर्य, कीर्ति और लक्ष्मी भी चली गयीं ।

देवादयो ब्रह्ममुख्या न विशन्तं[1] स्वधामनि ।
अविज्ञातगतिं कृष्णं ददृशुश्चातिविस्मिताः ॥ ८ ॥

अति विस्मित हुए ब्रह्मा आदि देवताओंने भी उन अविज्ञेय-गति भगवान् कृष्णको अपने धाममें प्रवेश करते हुए न देख पाया ।

सौदामन्या[2] यथाकाशे यान्त्या[3] हित्वाभ्रमण्डलम् ।
गतिर्न लक्ष्यते मर्त्यैस्तथा कृष्णस्य दैवतैः ॥ ९ ॥

जिस प्रकार एक बादलमेंसे दूसरेमें जाती हुई विद्युत्‌की गति मनुष्योंको दिखलायी नहीं देती उसी प्रकार देवताओंको भगवान्‌की गति न दीख पड़ी ।

ब्रह्मरुद्रादयस्ते तु दृष्ट्वा योगगतिं हरेः ।
विस्मितास्तां प्रशंसन्तः स्वं स्वं लोकं ययुस्तदा ॥ १० ॥

१. पा०—'निविशन्तम्' । २. पा०—'सौदामिनी' । ३. पा०—'याति' ।

भगवान्‌की इस योगगतिको देखकर अति आश्चर्यान्वित हुए ब्रह्मा और रुद्र आदि उनकी प्रशंसा करते अपने-अपने लोकोंको चले गये।

राजन्परस्य तनुभृज्जननाप्ययेहा
मायाविडम्बनमवेहि यथा नटस्य।
सृष्ट्वात्मनेदमनुविश्य विहृत्य चान्ते
संहृत्य चात्ममहिमोपरतः स आस्ते॥११॥

हे राजन्! इस प्रकार परमात्माकी देहधारियोंके समान की हुई जन्म और मरण आदि क्रियाओंको तुम नटकी मायामयी लीलाओंके समान ही समझो। वे इस जगत्‌को अपने आपहीसे रचकर इसमें प्रवेश करके विहार करते हैं और अन्तमें इसे अपनेहीमें लीन करके अपनी महिमामें स्थित हो जाते हैं।

मर्त्येन यो गुरुसुतं यमलोकनीतं
त्वां चानयच्छरणदः परमास्त्रदग्धम्।
जिग्येऽन्तकान्तकमपीशमसावनीशः
किं स्वावने स्वरनयन्मृगयुं सदेहम्॥१२॥

जो मृत्युद्वारा ले जाये गये गुरुपुत्रको यमलोकसे उसी मर्त्य-शरीरके द्वारा ले आये, जिन शरणप्रद प्रभुने गर्भमें ब्रह्मास्त्रसे दग्ध होते हुए तुम्हारी रक्षा की, युद्धमें कालके भी काल महादेवजीको परास्त किया और अत्यन्त अपराधी व्याधको स्वर्गलोक दिया, क्या वे अपनी रक्षा करनेमें असमर्थ थे?

तथाप्यशेषस्थितिसम्भवाप्यये-
ष्वनन्यहेतुर्यदशेषशक्तिधृक्।

नैच्छत्प्रणेतुं वपुरत्र शेषितं
मर्त्येन किं स्वस्थगतिं प्रदर्शयन् ॥१३॥

तथापि उन सर्वशक्तिधारी प्रभुने, जो सम्पूर्ण जगत्की उत्पत्ति, स्थिति और लयके अनन्य कारण हैं, आत्मनिष्ठ पुरुषोंकी यह गति दिखलानेके लिये कि इस मर्त्य-शरीरका कोई प्रयोजन नहीं है अपने लीलामय मानव-देहको अवशिष्ट रखना नहीं चाहा। [ अन्यथा आत्मनिष्ठ पुरुष भी दिव्यगतिकी उपेक्षा कर योगबलसे शरीरको स्थिर रख मर्त्यभोगोंको भोगते रहनेका प्रयत्न करने लगेंगे। ]

य एतां प्रातरुत्थाय कृष्णस्य पदवीं पराम् ।
प्रयतः कीर्तयेद्भक्त्या तामेवाप्नोत्यनुत्तमाम् ॥१४॥

जो पुरुष प्रातःकाल उठकर श्रीकृष्णचन्द्रके परमपद-प्रयाण-की इस कथाको भक्ति और प्रीतिपूर्वक पढ़ेगा वह उसी सर्वोत्तम गतिको प्राप्त हो जायगा ।

दारुको द्वारकामेत्य वसुदेवोग्रसेनयोः ।
पतित्वा चरणावस्रैर्न्यषिञ्चत्कृष्णविच्युतः ॥१५॥

इधर, कृष्ण-विरहसे व्याकुल हुआ दारुक द्वारकामें आया और अति विह्वल होकर राजा उग्रसेन और वसुदेवजीके चरणोंमें गिरकर उन्हें आँसुओंसे भिगोने लगा ।

कथयामास निधनं वृष्णीनां कृत्स्नशो नृप ।
तच्छ्रुत्वोद्विग्नहृदया जनाः शोकविमूर्च्छिताः ॥१६॥
तत्र स्म त्वरिता जग्मुः कृष्णविश्लेषविह्वलाः[1] ।
व्यसवः शेरते यत्र ज्ञातयो घ्नन्त आननम् ॥१७॥

हे राजन् ! तदनन्तर उसने उन्हें यदुवंशियोंके विनाशका

१. पा०—'कृष्ण कृष्णेति विह्वलाः' ।

सम्पूर्ण समाचार कह सुनाया। इस कुसमाचारको सुनते ही सब लोग उद्विग्नचित्त होकर शोकसे मूर्च्छित हो गये और तुरन्त ही भगवान् कृष्णके वियोगसे व्याकुल होकर शिर पीटते हुए जहाँ अपने बन्धु-बान्धव मरे पड़े थे वहाँ पहुँच गये।

**देवकी रोहिणी चैव वसुदेवस्तथा सुतौ।**
**कृष्णरामावपश्यन्तः शोकार्ता विजहुः स्मृतिम्॥१८॥**
**प्राणांश्च विजहुस्तत्र भगवद्विरहातुराः।**
**उपगुह्य पतींस्तात[1] चितामारुरुहुः स्त्रियः॥१९॥**
**रामपत्न्यश्च तद्देहमुपगुह्याग्निमाविशन्।**
**वसुदेवपत्न्यस्तद्गात्रं प्रद्युम्नादीन्हरेः स्नुषाः।**
**कृष्णपत्न्योऽविशन्नग्निं रुक्मिण्याद्यास्तदात्मिकाः॥२०॥**

देवकी, रोहिणी, वसुदेवजी तथा अन्य बड़े-बूढ़े कृष्ण, बलराम और अपने अन्यान्य पुत्रोंको न देखकर चेतनाशून्य होकर गिर पड़े और उन्होंने भगवद्विरहसे आतुर होकर वहीं अपने प्राण छोड़ दिये। अपने-अपने स्वामियोंके साथ स्त्रियाँ चिताओंपर चढ़ गयीं, बलरामजीकी स्त्रियोंने उनके देहका आलिङ्गन करके अग्निमें प्रवेश किया, वसुदेवजीकी स्त्रियाँ उनके शरीरको लेकर चितामें चढ़ गयीं, भगवान्की पुत्रवधुओंने प्रद्युम्नादिके साथ अग्निमें प्रवेश किया, तथा भगवान् कृष्णचन्द्रकी रुक्मिणी आदि पटरानियाँ तद्गतचित्तसे उन्हींका स्मरण करती हुई अग्निमें प्रविष्ट हो गयीं।

**अर्जुनः प्रेयसः सख्युः कृष्णस्य विरहातुरः।**
**आत्मानं सान्त्वयामास कृष्णगीतैः सदुक्तिभिः॥२१॥**

अर्जुन अपने परमप्रिय सखा भगवान् कृष्णके विरहसे

---

१. पा०—'ता वै'।

अत्यन्त दुःखी हुए, किन्तु उन्होंने श्रीकृष्णचन्द्रके ही दिये हुए ( गीतोक्त ) सदुपदेशसे अपनेको ढाढस बँधाया ।

**बन्धूनां नष्टगोत्राणामर्जुनः साम्परायिकम् ।**
**हतानां कारयामास यथावदनुपूर्वशः ॥२२॥**

फिर जिनका वंश नष्ट हो गया था उन मृत-बन्धुओंके लिये अर्जुनने शास्त्रविधिसे समस्त और्ध्वदैहिक कृत्य किये ।

**द्वारकां हरिणा त्यक्तां समुद्रोऽप्लावयत्क्षणात् ।**
**वर्जयित्वा महाराज[1] श्रीमद्भगवदालयम् ॥२३॥**

हे महाराज ! श्रीहरिके त्याग देनेपर भगवान्‌के मन्दिरको छोड़कर शेष सम्पूर्ण द्वारकापुरीको समुद्रने एक क्षणमें डुबो दिया ।

**नित्यं सन्निहितस्तत्र भगवान्मधुसूदनः ।**
**स्मृत्याशेषाशुभहरं सर्वमङ्गलमङ्गलम् ॥२४॥**

उस मन्दिरमें भगवान् मधुसूदन सदैव विराजते हैं; वह स्मरणमात्रसे समस्त अशुभोंका नाश करनेवाला और सम्पूर्ण मङ्गलोंमें अत्यन्त मङ्गलमय है ।

**स्त्रीबालवृद्धानादाय हतशेषान्धनञ्जयः ।**
**इन्द्रप्रस्थं समावेश्य[2] वज्रं तत्राभ्यषेचयत् ॥२५॥**

तदनन्तर मरनेसे बचे हुए स्त्री, बालक और वृद्धोंको साथ लेकर अर्जुन इन्द्रप्रस्थ आये और वहाँ अनिरुद्धके पुत्र वज्रका राज्याभिषेक किया ।

**श्रुत्वा सुहृद्वधं राजन्नर्जुनात्ते पितामहाः ।**
**त्वां तु वंशधरं कृत्वा जग्मुः सर्वे महापथम् ॥२६॥**

१. पा०—'महाभाग' । २. पा०—'समाविश्य' ।

हे राजन् ! तुम्हारे पितामह पाण्डवगण, अर्जुनसे अपने सुहृद् यादवोंके नाशका समाचार सुनकर, अपने वंशधर तुमको राज्यपदपर अभिषिक्त करके महापथको चले गये ।

य एतद्देवदेवस्य विष्णोः कर्माणि जन्म च ।
कीर्तयेच्छ्रद्धया मर्त्यः सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥२७॥

जो मनुष्य देवाधिदेव भगवान् विष्णुके इन दिव्य-जन्म और कर्मोंका श्रद्धापूर्वक कीर्तन करता है वह समस्त पापोंसे मुक्त हो जाता है ।

इत्थं हरेर्भगवतो रुचिरावतार-
वीर्याणि बालचरितानि च शन्तमानि ।
अन्यत्र चेह च श्रुतानि गृणन्मनुष्यो
भक्तिं परां परमहंसगतौ लभेत ॥२८॥

इस प्रकार यहाँ तथा अन्य ग्रन्थोंमें कहे हुए भगवान् श्रीहरिके इस अति मनोहर अवतारके पराक्रम तथा बाल-चरित्रोंको सुनकर उनका गान करते रहनेसे मनुष्य परमहंसोंके गति-स्वरूप श्रीकृष्णचन्द्रमें परम भक्ति प्राप्त करता है ।

---

इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे एकत्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥३१॥

समाप्तोऽयमेकादशस्कन्धः ।

---

त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये ।
तेन त्वत्पादसक्तानां पादासक्तिं प्रयच्छ मे ॥

# गीताप्रेस, गोरखपुरकी पुस्तक-सूची

श्रीमद्भगवद्गीता–[ श्रीशांकरभाष्यका सरल हिन्दी-अनुवाद ] इसमें मूल भाष्य तथा भाष्यके सामने ही अर्थ लिखकर पढ़ने और समझनेमें सुगमता कर दी गयी है। श्रुति, स्मृति, इतिहासोंके उद्धृत प्रमाणोंका सरल अर्थ दिया गया है। पृष्ठ ५१९, ३ चित्र, मूल्य साधारण जिल्द २॥) बढ़िया कपड़ेकी जिल्द २।॥)

श्रीमद्भगवद्गीता–मूल, पदच्छेद, अन्वय, साधारण भाषाटीका, टिप्पणी, प्रधान और सूक्ष्म विषय एवं त्यागसे भगवत्प्राप्ति-सहित, मोटा टाइप, कपड़ेकी जिल्द, पृष्ठ ५७०, बहुरंगे ४ चित्र, मूल्य ... ... ... १।)

श्रीमद्भगवद्गीता–गुजराती टीका, नंबर दोकी तरह, मूल्य ... १।)

श्रीमद्भगवद्गीता–मराठी टीका, हिन्दीकी १।) वालीके समान मूल्य १।)

श्रीमद्भगवद्गीता–प्रायः सभी विषय १।) वालीके समान, विशेषता यह है कि श्लोकोंके सिरेपर भावार्थ छपा हुआ है, साइज और टाइप कुछ छोटे, पृष्ठ ४६८, मूल्य ॥≲) सजिल्द ... ॥।≈)

श्रीमद्भगवद्गीता–बंगला टीका, गीता नं० ५ की तरह, मूल्य ... ॥।)

श्रीमद्भगवद्गीता–श्लोक, साधारण भाषाटीका, टिप्पणी, प्रधान विषय, साइज मझोला, मोटा टाइप, पृष्ठ ३१६, मूल्य ॥) सजिल्द ॥≲)

श्रीमद्भगवद्गीता–मूल, मोटे अक्षरवाली, सचित्र, मूल्य ।−) सजिल्द ।≲)

श्रीमद्भगवद्गीता–केवल भाषा, इसमें श्लोक नहीं हैं। अक्षर मोटे हैं, १ चित्र, मूल्य ।) सजिल्द ... ... ।≈)

पञ्चरत्न गीता–सचित्र, पृष्ठ ३२८, मूल्य सजिल्द ... ।)

श्रीमद्भगवद्गीता–साधारण भाषाटीका, पाकेट-साइज, सभी विषय ॥) वालीके समान, सचित्र, पृष्ठ ३५२, मूल्य =)॥ सजिल्द ... ≲)॥

श्रीमद्भगवद्गीता–मूल तावीजी, साइज २×२॥ इञ्च सजिल्द ... =)

श्रीमद्भगवद्गीता–मूल, विष्णुसहस्रनामसहित, सचित्र और सजिल्द −)॥

श्रीमद्भगवद्गीता–७॥×१० इञ्च साइजके दो पन्नोंमें सम्पूर्ण, मूल्य −)

ईशावास्योपनिषद्–सानुवाद शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ ५०, मूल्य ≲)

केनोपनिषद्–सानुवाद शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १४६, मूल्य ॥)



पता—गीताप्रेस, गोरखपुर

कठोपनिषद्–सानुवाद शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १७२, मूल्य ||-)
मुण्डकोपनिषद्–सानुवाद शांकरभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १३२, मूल्य |≋)
प्रश्नोपनिषद्–सानुवाद शांकरभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १३०, मूल्य |≋)
उपरोक्त पाँचों उपनिषद् एक जिल्दमें सजिल्द ( उपनिषद्-भाष्य खण्ड १ ) मूल्य ... ... ... २|-)
माण्डूक्योपनिषद्–श्रीगौडपादीय कारिकासहित, सानुवाद शांकरभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ ३००, मूल्य ... ... १)
तैत्तिरीयोपनिषद्–सानुवाद शांकरभाष्यसहित सचित्र, पृ० २५२, मू० |||-)
ऐतरेयोपनिषद्–सानुवाद शाङ्करभाष्यसहित, सचित्र, पृष्ठ १०४, मू० |=)
उपरोक्त तीनों उपनिषद् एक जिल्दमें स०(उपनिषद्-भाष्य खण्ड२)मू०२|=)
श्रीविष्णुपुराण–हिन्दी-अनुवादसहित, ८ चित्र, एक तरफ श्लोक और उनके सामने ही अर्थ हैं, पृष्ठ ५४८, मूल्य साधारण जिल्द २||), बढ़िया कपड़ेकी जिल्द ... ... २|||)
अध्यात्मरामायण–सटीक, ८ चित्र, एक तरफ श्लोक और उनके सामने ही अर्थ हैं, दूसरा संस्करण छप गया है। मू० १|||) सजिल्द २)
प्रेम-योग–सचित्र, लेखक–श्रीवियोगी हरिजी, पृष्ठ ४२०, बहुत मोटा एण्टिक कागज, मूल्य १|) सजिल्द ... १||)
भक्तियोग–सचित्र, पृष्ठ ७०८, मूल्य ... १=)
श्रीतुकाराम-चरित्र–१ चित्र, पृष्ठ ६९४, मूल्य १≋) सजिल्द ... १||)
भागवतरत्न प्रह्लाद–३ रंगीन, ५ सादे चित्रोंसहित, पृष्ठ ३४०, मोटे अक्षर, सुन्दर छपाई, मूल्य १) सजिल्द ... १|)
विनय-पत्रिका–सरल हिन्दी-भावार्थसहित, ६ चित्र, अनुवादक—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, तीसरा संस्करण, भावार्थमें अनेकों आवश्यक संशोधन किये गये हैं तथा परिशिष्टमें कथाभागके ३७ पृष्ठ और जोड़ देनेपर भी मूल्य १) सजिल्द ... १|)
गीतावली–सटीक, अनु०–श्रीमुनिलालजी, इसमें रामायणकी तरह सात काण्डोंमें श्रीरामचन्द्रजीकी लीलाओंका भजनोंमें बड़ा ही सुन्दर वर्णन है। पृष्ठ ४६०, ८ चित्र, मूल्य १) सजिल्द १|)
श्रीकृष्ण-विज्ञान–श्रीमद्भगवद्गीताका मूलसहित हिन्दी-पद्यानुवाद, दो चित्र, पृष्ठ २७५, मोटा कागज, मूल्य |||) सजिल्द ... १)
श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली ( खण्ड १)–सचित्र, श्रीचैतन्यदेवकी बड़ी जीवनी, पृष्ठ ३६०, मूल्य |||=) सजिल्द ... १=)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली ( खण्ड २ )–सचित्र, पहले खण्डके आगेकी लीलाएँ, पृष्ठ ४५०, ९ चित्र, मूल्य १=) सजिल्द ... १।=)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली–( खण्ड ३ )–पृष्ठ ३८४, ११ चित्र, मूल्य १) सजिल्द ... ... १।)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली–( खण्ड ४ )–पृष्ठ २२४, १४ चित्र, मूल्य ।।=) सजिल्द ... ... ।।।=)

श्रीश्रीचैतन्य-चरितावली–( खण्ड ५ )–पृष्ठ २८०, १० चित्र, मू० ।।।)स० १)

मुमुक्षुसर्वस्वसार–भाषासहित, पृष्ठ ४१४, मूल्य ।।।–) सजिल्द १–)

तत्त्व-चिन्तामणि भाग १–सचित्र, ले०—श्रीजयदयालजी गोयन्दका, इसके मननसे धर्ममें श्रद्धा, भगवान्‌में प्रेम और विश्वास एवं नित्यके बर्तावमें सत्य व्यवहार और सबसे प्रेम एवं शान्तिकी प्राप्ति होती है। पृष्ठ ३५०, मूल्य ।।=) सजिल्द ... ।।।–)

तत्त्व-चिन्तामणि भाग १–( छोटे आकारका संस्करण ) सचित्र, पृष्ठ ४४८, मूल्य ।–) सजिल्द ... ... ।=)

तत्त्व-चिन्तामणि भाग २–सचित्र, इसमें लोक और परलोकके सुख-साधनकी राह बतानेवाले सुविचारपूर्ण सुन्दर-सुन्दर लेखोंका अति उत्तम संग्रह है। पृष्ठ ६३२, मूल्य ।।।=) सजिल्द ... १=)

तत्त्व-चिन्तामणि भाग २–( छोटे आकारका संस्करण ) सचित्र, मूल्य ।=) सजिल्द ... ... ।।)

पूजाके फूल–नयी पुस्तक, सचित्र, पृष्ठ ४१४, मूल्य ...।।।–)

श्रीज्ञानेश्वर-चरित्र और ग्रन्थ-विवेचन–दक्षिणके प्रसिद्ध, सबसे अधिक प्रभावशाली भक्त('श्रीज्ञानेश्वरी गीता'के कर्ता) की जीवनदायिनी जीवनी और उनके उपदेशोंका नमूना। सचित्र, पृष्ठ ३५६, मू०।।।–)

श्रीमद्भागवतान्तर्गत एकादश स्कन्ध–यह स्कन्ध बहुत ही उपदेशपूर्ण है, सचित्र, सटीक, पृष्ठ ४२०, मूल्य केवल ।।।) सजिल्द १)

देवर्षि नारद–२ रंगीन, ३ सादे चित्रोंसहित, पृष्ठ २४०, सुन्दर छपाई, मूल्य ।।।) सजिल्द ... ... १)

शरणागतिरहस्य–सचित्र, पृष्ठ ३६०, मूल्य ... ... ।।≈)

विष्णुसहस्रनाम–शांकरभाष्य हिन्दी टीकासहित, सचित्र, भाष्यके सामने ही उसका अर्थ छापा गया है। पृष्ठ २७५, मूल्य ... ।।=)

शतपञ्च चौपाई–सचित्र, पृष्ठ ३४०, मूल्य ... ।।=)



पता—गीताप्रेस, गोरखपुर

सूक्ति-सुधाकर—सचित्र; पृष्ठ २७६; मूल्य ... ||=)

आनन्दमार्ग—सचित्र, पृष्ठ ३२४, मूल्य ... ||-)

श्रुतिरत्नावली—लेखक—स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी, एक पेजमें मूल श्रुतियाँ और उसके सामनेके पेजमें उनके अर्थ हैं, पृष्ठ २८४, मूल्य ||)

स्तोत्ररत्नावली—हिन्दी-अनुवादसहित, सचित्र; मूल्य ... ||)

दिनचर्या—( सचित्र ) उठनेसे सोनेतक करनेयोग्य धार्मिक बातोंका वर्णन, नित्यपाठके योग्य स्तोत्र और भजनोंसहित, मूल्य ... ||)

तुलसीदल—लेखक—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, इसमें छोटे-बड़े, स्त्री-पुरुष, आस्तिक-नास्तिक, विद्वान्-मूर्ख, भक्त-ज्ञानी, गृहस्थी-त्यागी, कला और साहित्यप्रेमी सबके लिये कुछ-न-कुछ उन्नतिका मार्ग मिल सकता है। पृष्ठ २९२, सचित्र, मूल्य ||) सजिल्द ... ... ||≡)

श्रीएकनाथ-चरित्र—ले० हरिभक्तिपरायण पं० श्रीलक्ष्मण रामचन्द्र पांगारकर; भाषान्तरकार—पं० श्रीलक्ष्मण नारायण गर्दे। हिन्दीमें एकनाथ महाराजकी जीवनी अभीतक नहीं देखी। मूल्य ||)

नैवेद्य—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दारके २८ लेख और ६ कविताओंका सचित्र नया सुन्दर ग्रन्थ, पृष्ठ ३५०, मूल्य ||) सजिल्द ||≡)

श्रीरामकृष्ण परमहंस—( सचित्र ) इस ग्रन्थमें इन्हींके जीवन और ज्ञानभरे उपदेशोंका संग्रह है। पृष्ठ २५०, मूल्य ... |≡)

भक्त-भारती—७ चित्र, कवितामें ७ भक्तोंकी सरल कथाएँ, मूल्य |≡)

धूपदीप—ले०—श्री'माधव' जी, पृष्ठ-संख्या २४०, सचित्र, मूल्य |≡)

तत्त्वविचार—सचित्र, पृष्ठ २०५, मूल्य ... ... |=)

उपनिषदोंके चौदह रत्न—पृष्ठ १००, चित्र १०, मूल्य ... |=)

विवेक-चूडामणि—( सानुवाद, सचित्र ) पृष्ठ २२४, मूल्य |-)

गीतामें भक्तियोग—( सचित्र ) लेखक—श्रीवियोगी हरिजी, मूल्य |-)

भक्त बालक—गोविन्द, मोहन आदि बालक भक्तोंकी कथाएँ हैं, मूल्य |-)

भक्त नारी—स्त्रियोंमें धार्मिक भाव बढ़ानेके लिये बहुत उपयोगी कथाएँ हैं, पृष्ठ ८०, ६ चित्र, मूल्य ... ... |-)

भक्त-पञ्चरत्न—यह पाँच कथाओंकी पुस्तक सद्गृहस्थोंके लिये बड़े कामकी है; पृष्ठ ९८; ६ चित्र, मूल्य ... |-)

आदर्श भक्त—राजा शिवि, रन्तिदेव, अम्बरीष आदिकी कथाएँ, पृष्ठ ११२, ७ चित्र, मूल्य ... ... |-)
भक्त-सप्तरत्न—सात भक्तोंकी मनोहर गाथाएँ, पृष्ठ १०६, ७ चित्र, मू० |-)
भक्त-चन्द्रिका—भगवान्‌के प्यारे भक्तोंकी मीठी-मीठी बातें, ७ चित्र, मू० |-)
भक्त-कुसुम—छोटे-बड़े, स्त्री-पुरुष सबके पढ़ने योग्य प्रेमभक्तिपूर्ण ग्रन्थ, पृष्ठ ९१, ६ चित्र, मूल्य ... ... |-)
प्रेमी भक्त—पृष्ठ १०३, ६ चित्रोंसे सुशोभित, मूल्य ... |-)
प्रेम-दर्शन—( नारदरचित भक्तिसूत्रकी विस्तृत टीका श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दारकृत ) पृष्ठ २००, मूल्य ... |-)
गृह्याग्निकर्मप्रयोगमाला—हिन्दी-संस्कृत, पृष्ठ १८२, मूल्य ... |-)
यूरोपकी भक्त स्त्रियाँ—पृष्ठ ९२, ३ चित्रोंसे सुशोभित, मूल्य ... |)
व्रजकी झाँकी—वर्णनसहित लगभग ५० चित्र, मूल्य ... |)
श्रीबदरी-केदारकी झाँकी—सचित्र, मूल्य ... ... |)
परमार्थ-पत्रावली—श्रीजयदयालजी गोयन्दकाके ५१ कल्याणकारी पत्रोंका स्वर्णसंग्रह, पृष्ठ १४४, एण्टिक कागज, मूल्य ... |)
माता—श्रीअरविन्दकी अंग्रेजी पुस्तक ( Mother ) का हिन्दी अनुवाद, मूल्य ... ... |)
ज्ञानयोग—श्रीभवानीशंकरजीके ज्ञानयोगसम्बन्धी उपदेश, पृष्ठ १२५, मूल्य |)
कल्याणकुञ्ज—सचित्र, पृष्ठ १६४, मूल्य ... ... |)
प्रबोध-सुधाकर—( सानुवाद, सचित्र ) इसमें विषयभोगोंकी तुच्छता दिखाते हुए आत्मसिद्धिके उपाय बताये गये हैं, मूल्य ... ≈)||
मानव-धर्म—ले०—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, पृष्ठ ११२, मूल्य ... ≈)
प्रयागमाहात्म्य—( सचित्र ) पृष्ठ ६४, मूल्य ... =)||
माघमकरप्रयागस्नानमाहात्म्य—( सचित्र ) पृष्ठ ९४, मूल्य ... =)||
गीता-निबन्धावली—गीताकी अनेक बातें समझनेके लिये उपयोगी है। यह गीता-परीक्षाकी मध्यमाकी पढ़ाईमें रक्खी गयी है, मूल्य =)||
साधन-पथ—ले०—श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार, सचित्र, पृष्ठ ७२, मू० =)||
वेदान्त-छन्दावली—ले०—स्वामीजी श्रीभोलेबाबाजी, मूल्य ... =)||
अपरोक्षानुभूति—मूल श्लोक और अर्थसहित, सचित्र, मूल्य ... =)||
मनन-माला—यह भावुक भक्तोंके बड़े कामकी चीज है, मूल्य ... =)||

चित्रकूटकी झाँकी =)
भजन-संग्रह प्र०भा०=)
,, द्वितीय भाग =)
,, तृतीय भाग =)
,, चतुर्थ भाग =)
,, पञ्चम भाग =)
स्त्रीधर्मप्रश्नोत्तरी =)
शतश्लोकी हिन्दी-
अनुवादसहित मू० =)
आनन्दकी लहरें-
सचित्र, मूल्य -)॥
गोपी-प्रेम-सचित्र पृष्ठ
५०, मूल्य -)॥
गोविन्द-दामोदर-
स्तोत्र-सार्थ पृष्ठ
३७, मूल्य -)
मनुस्मृति द्वितीय
अध्याय सार्थ,मू० -)॥
हनुमानबाहुक-सचित्र
सटीक, मूल्य -)॥
मनको वश करनेके कुछ
उपाय, सचित्र -)।
गीताका सूक्ष्म
विषय -)।
ईश्वर-मूल्य -)।
मूल गोसाईं-चरित-)।
मूल रामायण -)।
श्रीप्रेमभक्तिप्रकाश-)
त्यागसे भगवत्प्राप्ति-)
भगवान् क्या हैं? )॥
ब्रह्मचर्य -)

समाज-सुधार -)
एक संतका अनुभव -)
आचार्यके सदुपदेश-)
सत-महाव्रत -)
वर्तमान शिक्षा-ले०-
श्रीहनुमानप्रसादजी
पोद्दार, पृष्ठ ४५,-)
शारीरकमीमांसा-
दर्शन )॥।
सन्ध्या हिन्दी-
विधिसहित )॥
भगवत्प्राप्तिके विविध
उपाय-पृष्ठ ३५,)॥
बलिवैश्वदेवविधि )॥
सच्चा सुख और उसकी
प्राप्तिके उपाय -)
रामगीता सटीक )॥।
विष्णुसहस्रनाम-मूल,
मू० )॥।, स० -)॥
हरेरामभजन२माला)॥।
,, १४ माला ।-)
सत्यकी शरणसे
मुक्ति-पृष्ठ ३२, )॥
गीतोक्त सांख्ययोग
और निष्कामकर्म-
योग-मूल्य )॥
व्यापारसुधारकी
आवश्यकता और
व्यापारसे मुक्ति-
पृष्ठ ३२, मूल्य )॥
सीतारामभजन )॥
सेवाके मन्त्र )॥

प्रश्नोत्तरी सटीक )॥
पातञ्जलयोगदर्शन
मूल, मूल्य )।
धर्म क्या है? )।
दिव्य सन्देश )।
कल्याण-भावना )।
श्रीहरिसंकीर्तनधुन )।
नारद-भक्ति-सूत्र
(सार्थ गुटका) )।
ईश्वर दयालु और
न्यायकारी है )।
प्रेमका सच्चा स्वरूप )।
महात्मा किसे
कहते हैं? )।
हमारा कर्तव्य )।
ईश्वर-साक्षात्कारके
लिये नामजप सर्वोपरि
साधन है )।
लोभमें पाप आधा पैसा
गजलगीता ,,
सप्तश्लोकी गीता,,
The Story of Mira Bai-P. 96. As. 10
Mind: Its Mysteries & Control-P. 200, price As. 8
Self-Culture-P. 38, price As. 4.
The Immanence of God-As. 2
रामायणांक २॥≥)



पता—**गीताप्रेस, गोरखपुर**